THE
HARIDAS SANSKRIT SERIES
133

# SANSKRIT RACHANĀNUVĀDA ŚIKṢAKA

BY

ŚRĪ VISVEŚVARA, Siddhānta Śiromaṇi

*With a Foreword by*

ĀCHĀRYA INDIRĀ RAMANA ŚĀSTRĪ

*Edited by*

PANDIT ŚRĪ ANANTARĀMA ŚĀSTRĪ VETĀL, Sāhityāchārya

*Re-edited with Appendix*

by

JĀNAKĪDEVĪ PĀTHAKA

*Sanskrit Professor Murari Khatri Inter College, Agra*

THE
CHOWKHAMBA SANSKRIT SERIES OFFICE
VARANASI-1
1970

# सम्मतयः

श्रीमन्माध्वसम्प्रदायाचार्यदार्शनिकसार्वभौमसाहित्यदर्शनाद्या-
चार्यतर्करत्नन्यायरत्न

## श्री गोस्वामि-दामोदरशास्त्री

प्रथमपरीक्षापाठ्याध्ययनयोग्यानुपचिकीर्षुणाऽतिसरलरीत्या निबद्धस्य 'संस्कृतरचनाऽनुवादशिक्षकस्य' प्रथमभागमापाततोऽवेक्ष्याद्यत्वे प्रचञ्चूर्यमाणाशुद्धिबहुलमुद्रितपुस्तकापेक्षयाऽत्यद्भुतमिमानक्षानालोच्याभिमतपूर्त्तयेऽलङ्कर्मीणोऽयं निबन्ध इति विश्वसिमि।

महामहोपाध्याय

## श्री हरिहरकृपालु द्विवेदी

प० श्रीविश्वेश्वरसिद्धान्तशिरोमणिमहोदयेन निर्मितमन्वितार्थनामक संस्कृतरचनाऽनुवादशिक्षकस्य ग्रन्थं सकलमविकलमवालोकिषि। संस्कृतरचनाकौशलं कामयमानानां कृते उपादेयैर्विषयैर्नितरामसुमपूपुरत् मः। यद्यपि शब्दशरीरेण नायमतिदीर्घस्तथाऽप्यर्थात्मगुणेन गरीयानेव, प्ररोचनाप्रत्ययो मा भूदित्यस्मदीयगुणगणवर्णनं न व्यस्तारिषि। परिशीलितोऽयं ग्रन्थः स्वयमेव स्वं सारं प्रकाशयिष्यतीति न तिरोहितम् प्रेक्षावतामित्यतोऽपि बहुवाग्विन्यासमत्र समुपेक्षिषीति शिवम्।

महाशाब्दिक

## श्री सभापतिशर्मोपाध्यायः

श्रीविश्वेश्वरसिद्धान्तशिरोमणिना सम्पादितोऽयं 'संस्कृतरचनानुवादशिक्षक' संस्कृतभाषाजिज्ञासूनां कृते समुपकरिष्यन् स्वीयोपयोगेन संस्कृतज्ञान् सन्तोषयन्नतितरां ख्यातिमाप्नुयादिति सम्भावयति।

महामहोपाध्याय

## श्री चिन्नस्वामिशास्त्री

'संस्कृतरचनानुवादशिक्षक' रूपो लघुग्रन्थो मया समग्रोऽवलोकितोऽवधानेन सह। ग्रन्थकृता च प्रथम-परीक्षायाः कृते विद्यार्थिनां यावत् सारल्यं सौकर्यं च सम्पादयितुं शक्यते तावत्ते तस्मै सुप्रयतितम्। विश्वसिमि तत्र तेन साफल्यमवाप्तमिति। एतादृशः तत्परीक्षोपयोगी ग्रन्थोऽतिविरलः एवाऽद्य यावत् प्रकाशं गमितः। अतो ग्रन्थेन समनुग्रन्थमामकं मतितरामन्तरङ्गम्। माणवकाश्चैनं यथावदुपयुज्याऽऽत्मीयक्लेशनिवारणद्वाराऽनुत्तमं फलमवाप्नुयुः अध्यापयितारश्च तत्र समुचितं साहाय्यमाधाय कर्तुं कारयितुञ्चोत्साहमभिवर्धयेयुरिति सुदृढं विश्वसिमि।

## श्री परमानन्द शास्त्री

( प्रधानाध्यापक–श्री राधाकृष्ण सं० महाविद्यालय, खुर्जा, बुलन्दशहर )

अस्य 'संस्कृतरचनानुवादशिक्षकस्य' रचनया प्रथम-परीक्षा दित्सूनां छात्राणां महत्काठिन्यमपाकरोदस्य पुस्तकस्य सुयोग्यो लेखकः। संस्कृतैरपि प्रथमपरीक्षार्थिभिस्तदध्यापकैश्चास्य पुस्तकस्य यथेष्टं प्रचारं विधाय लेखकपरिश्रमस्सफलो विधेयः। इदं पुस्तकं प्रथमपरीक्षार्थिनां कृतेऽतीवोपयोगीति मे सरम्भ उक्तिः।

## श्री हरिदत्त शर्मा

( प्रिन्सिपल–गुरुकुल महाविद्यालय, ज्वालापुर, सहारनपुर )

'संस्कृतरचनानुवादशिक्षक' प्रतिपुस्तं मया व्यलोकि। अद्यावधि प्रथम-परीक्षोपयोगि, ईदृग पुस्तकं न मल्लोचनपथमवतीर्णम्। एतत्पुस्तकं प्रथमपरीक्षां दित्सूनां महत्साहाय्यं विधास्यतीति मे निश्चितं मतम्। अहं हृदयेनाऽस्य साफल्यं कामये।

## श्री शिवकुमारशास्त्री

( प्रधानाध्यापक —संस्कृतमहाविद्यालय, आगरा )

लोचनगोचरीकृतो मया 'संस्कृतरचनानुवादशिक्षक' प्रथमपरीक्षार्थिनां कृते यत्सत्य शिक्षक एवाऽयम्। एनमधीत्य, अध्यापकसाहाय्य विनाऽपि तरीतु शक्यो विद्यार्थिभि प्रथमपरीक्षोदधि ।

## श्री कैलाशचन्द्रशास्त्री

( प्रधानाध्यापक —श्री स्याद्वादजैनमहाविद्यालय, काशी )

काशीस्थ हरिदाससंस्कृतग्रन्थमालात प्रकाशित 'संस्कृतरचनानुवादशिक्षक' समवलोकितो मया। अस्या ग्रन्थमालाया सञ्चालका संस्कृतविद्यानुरागिण सन्ति । त संस्कृतोद्यान विविधग्रन्थकुसुमाकरैर्भूषयितु सर्वदैव सन्नद्धा । यद्विना संस्कृतोद्यानमपरिपूर्ण प्रतिभाति ते तत्र तदेव समारोपयन्ति । तदर्थञ्चायमेव संस्कृतरचनानुवादशिक्षक' प्रमाणीभूत । अस्य साहाय्येन प्रथमपरीक्षार्थिन प्रथमपरीक्षातरङ्गिणी तरितु समर्था भविष्यन्तीति मे मति ।

## SURENDRA NATH SHASTRI, M A LL B

Principal, Sanskrit College, Indore

I have gone through the book by name 'Sanskrit Rachananuvada Shikshaka' written by Pt Vishweshwar Siddhanta Siromani and published by you The book opens with small sentences and with gradual introduction of the Sanskrit grammatical technicalities it ends with a few select exercises for translation from and into Sanskrit The book will indeed be useful to the beginners for whom it is primarily meant Though the Scheme of the book is outlined almost similar to Dr Bhandarkar's Margopadeshika, still your book has a variety of forms especially causals, Potential participles and specimen letters which will make the students more familiar to the classical Sanskrit I congratulate you for the publication and the author for the compilation

# प्राक्कथन

संस्कृत भाषा संसार की प्राचीनतम भाषाओं में अन्यतम है और यही सब से प्राचीन है क्योंकि विश्ववाङ्मय का सब से पुराना ग्रन्थ ऋग्वेद संस्कृत भारती का ही सर्वोत्तम ज्ञान विज्ञानकोश है। संस्कृत संसारव्यापी भाषा है, यह भूगोल के प्राय सभी सभ्य देशों में प्रचरित और सुप्रथित है, अत इसे विश्वभाषा कहने में भी कोई अत्युक्ति नहीं होगी। आर्षयुग के साक्षात्कृतधर्मा महर्षियों के अपरोक्ष अनुभवों से लेकर आधुनिक काल के बड़े बड़े भारतीय तथा अन्यदेशीय मनीषियों के सद्विचारों से ओत प्रोत होने के कारण संस्कृत वाङ्मय का महत्व लोकोत्तर हो गया है। भारतीय पुरातत्व के विषय में पूर्ण और यथार्थ जानकारी के लिये तो संस्कृत ही एकमात्र असन्यसाधारण साधन है, अत यह न केवल भारतवर्ष के ही लिये प्रत्युत सारे संसार के लिए भी ज्ञानवर्धक सर्वज्ञानमय वाङ्मय है, यही कारण है, कि संसार के अन्यान्य देशों के विमर्शक विद्वान् संस्कृत वाङ्मय के प्रत्येक अङ्ग का अध्ययन और अनुसन्धान बड़े मनोयोग से करते हैं। विदेशीय विद्वानों ने वेदों से लेकर पञ्चतन्त्र ऐसे साधारण नीति ग्रन्थों तक के सुसम्पादन, अनुवाद, व्याख्यान, सुसंस्करण और प्रकाशन अपने घोर परिश्रम और असीम अर्थव्यय से किये हैं। इधर भारतवर्ष में भी इसके सम्बन्ध में बहुत कुछ चेष्टायें हुई हैं, पर, इस देश को अपने विशेष सांस्कृतिक वाङ्मय संस्कृत के लिये जितना प्रयत्न करना चाहिये, उतना अवश्य नहीं हुआ है। यद्यपि उपर्युक्त कारणों से संस्कृत विश्वभाषा हो गई है, तथापि भारतीयों—विशेषत हिन्दुओं का इससे धार्मिक, सांस्कृतिक और साक्षात् सामाजिक सम्बन्ध है, साथ ही भारत के प्रत्येक हिन्दूप्रधान प्रान्त की भाषा संस्कृत की ही पुत्री हैं; बङ्गला, मराठी गुजराती और हिन्दी आदि भाषाओं पर आपातत दृष्टिपात करने से भी यह बात स्पष्ट ज्ञात हो सकती है, इन भाषाओं में सम्प्रति भी प्रतिशत नब्बे संस्कृत शब्दों का ही प्रयोग होता है। अब तो हिन्दी ही भारत की राष्ट्रभाषा होने जा रही है, इसे धन-धाम और सौन्दर्य-सम्पत्ति संस्कृत से ही मिली है, और आगे भी संस्कृत से ही इसकी श्रीवृद्धि और समृद्धि हो सकती है। इधर 'हिन्दुस्तानी' के

आन्दोलन से हिन्दी के लिये जो भय उपस्थित हो गया है, उसके कारण, हिन्दी की रक्षा का भाव भी हिन्दीभाषियों में प्रबल हो उठा है, और सब लोग यही अनुभव कर रहे हैं कि संस्कृत के 'तद्भव' और 'तत्सम' शब्दों के प्रचुर प्रयोग तथा प्रचार के द्वारा ही राष्ट्रभाषा हिन्दी की रक्षा और अभिवृद्धि की जा सकती है। इन कारणों से यह निःसन्देह सिद्ध होता है कि हिन्दूधर्म, हिन्दूसंस्कृति, प्रान्तीय भाषाओं और हिन्दीभाषा की एक ही साथ रक्षा और समृद्धि के लिये संस्कृत का अध्ययन-अध्यापन और प्रचार करना नितान्त अपेक्षित और परम आवश्यक है। पर, इस उद्देश्य की पूर्ति सुशिक्षा के द्वारा ही हो सकती है, और सुशिक्षा के लिये सहज तथा सरल शिक्षापद्धति का अवलम्बन करना अधिक उपयुक्त और अल्पायास में समधिक फलप्रद हो सकता है। सन्तोष और प्रमोद का विषय है कि संस्कृत शिक्षापद्धति के सुधार की ओर भी संस्थाओं तथा विद्वानों का ध्यान आकृष्ट हुआ है और अनुदिन हो रहा है।

किसी भी भाषा के द्वारा शिक्षा पाने के लिये सब से पहले उस भाषा पर कब्जा करना आवश्यक होता है, क्योंकि भाषा के द्वारा ही, धर्म, दर्शन, विज्ञान इतिहास, साहित्य आदि विविध विषयों का अपेक्षित ज्ञान प्राप्त किया जा सकता है। भाषाशिक्षण के लिये भाषाविनिमय, एक भाषा के शब्दों या वाक्यों को दूसरी भाषा के शब्दों या वाक्यों से बदलने, परिवर्तित या अनूदित करने, की मुख्य आवश्यकता है, इसकी पूर्ति के लिये 'अनुवाद' पद्धति का आविष्कार, प्रायः संसार की सभी भाषाओं में हुआ है, और इस भाषाविज्ञान के युग में उसकी उन्नति और परिष्क्रिया दिनोंदिन बढ़ती जा रही है। हर्ष की बात है कि संस्कृतशिक्षण के लिये भी आधुनिक युग की इस परमोपयोगी पद्धति से काम लेने की प्रवृत्ति लोगों में जागृत हुई है। 'आवश्यकता आविष्कार की जननी होती है', अतः जब संस्कृत से हिन्दी में परस्पर अनुवाद करना सीखने की आवश्यकता उत्पन्न हो गई है, तब विद्वानों ने भी विविध इतिकर्तव्यतामय, स्वल्पश्रम में अधिक लाभप्रद, अनुवाद-ग्रन्थों के प्रणयन में यथेष्ट ध्यान दिया है, और विनेयों, छात्रों की वर्ग-( श्रेणि ) योग्यता के सामय, उपयुक्त, पुस्तकें

प्रस्तुत कर रहे हैं। सिद्धान्तशिरोमणि पण्डित श्रीविश्वेश्वर शास्त्री ने हाल में इधर एक ऐसा ही स्तुत्य प्रयत्न किया है, प्रस्तुत पुस्तक आपके उसी प्रयत्न का सर्वाङ्गसुन्दर फल है। पुस्तक की उपयोगिता और उपादेयता के विषय में हमें अधिक कुछ भी नहीं लिखना है, स्वयं लेखक ने भूमिका में इसका संक्षिप्त परिचय दिया है; सब से अधिक, यह पुस्तक ही स्वयं अपना परिचय दे रही है, हमें पूर्ण आशा और विश्वास है कि यह पुस्तक अपने उद्देश्य में यथेष्ट सफल होगी, अतः संस्कृत और साथ ही हिन्दी के विद्यार्थियों को इससे अवश्य लाभ उठाना चाहिये। हमारा तो यहाँ तक ख्याल है कि संस्कृतमूलक बंगला, मराठी, गुजराती आदि अन्यप्रान्तीय भाषाओं के द्वारा संस्कृत सीखनेवाले और अंग्रेजी के साथ संस्कृत पढ़नेवाले छात्रों के लिये भी ऐसी अनुवादपुस्तकें बहुत सहायक हो सकती हैं, क्योंकि संस्कृतमूलक हिन्दी के साथ तन्मूलक प्रान्तीय भाषाओं का सहज सुबोध सम्बन्ध है। अस्तु, 'संस्कृतरचनाऽनुवादशिक्षक' इस अन्वर्थ नामवाली पुस्तक के लेखक उपर्युक्त पण्डित जी धन्यवादार्ह हैं।

यहाँ इस पुस्तक के प्रकाशन के सम्बन्ध में भी दो बात कहना आवश्यक है। वाराणसेय चौखम्बा संस्कृत सीरीज, उससे सम्बद्ध चौखम्बासंस्कृतग्रन्थमाला और तदन्तर्गत कई ग्रन्थमालाओं का परिचय देश-विदेश के प्रायः सभी संस्कृत प्रेमियों को होगा। जर्मनी आदि वैदेशिक स्थानों में भी चौखम्बा-संस्कृतग्रन्थमालाओं की पुस्तकें मगाई जाती हैं। नवीन युग के बहुत से ग्रन्थकारों ने इन मालाओं में प्रकाशित ग्रन्थों से यथाप्रयोजन उद्धरण लेकर उनका हवाला दिया है। इन बातों से इस संस्था की व्यापकता, लोकप्रियता तथा उपादेयता स्वतः सिद्ध है। संस्कृत वाङ्मय के पुनरुज्जीवन में जैसी प्रकाशनसंस्थाओं की आवश्यकता है, उनमें काशीपुरी की यह प्रकाशनसंस्था भी अपना एक विशिष्ट स्थान रखती है। इसके द्वारा संस्कृत के प्राचीनतम और दुर्लभ सद्ग्रन्थरत्न समय समय पर, प्रकाशित और देश-विदेशों में प्रचरित होते आये हैं। अवश्य ही वैसे प्रकाशनों से चौखम्बा संस्कृत ग्रन्थप्रकाशन संस्था के अध्यक्ष और सञ्चालकों को विशेष घाटा नहीं, तो नफा भी नहीं हुआ होगा, क्योंकि एक तो संस्कृत के उच्चविषयक

ग्रन्थों के पाठकों की संख्या ही कम है, दूसरे संस्कृत के अध्येताओं में प्रायः निर्धनता होती है, जिसे देखकर ही, 'सरस्वती से लक्ष्मी के वैर' की बात प्रसिद्ध हो गई है, सुतरां भारतीय संस्कृतज्ञों में क्रयशक्ति पर्याप्त नहीं है, ऐसी दशा में भी चौखम्बा संस्कृत संस्था के सुयोग्य अधिकारियों ने अपना अध्यवसाय और साहस नहीं छोड़ा है, इसके लिये वे भूरि भूरि प्रशंसा के पात्र हैं। इधर कई वर्षों से इस संस्था ने परीक्षोपयोगी सामयिक ग्रन्थों का सस्ता प्रकाशन भी किया है, और अब भी कर रही है, प्रस्तुत ग्रन्थ 'संस्कृतरचनाऽनुवादशिक्षक' ऐसे ही प्रकाशन का एक सुपरिणाम है। कागज़, छपाई, सफाई आदि के सुन्दर होने पर भी यह संस्था अपेक्षाकृत सस्ते दाम में पुस्तकें देती है, जिससे, निर्धन संस्कृतज्ञों का कुछ उपकार और सुविधा हो जाती है, अतः इस संस्था की पुस्तकों को आवश्यकता के अनुसार अपनाकर संस्कृतप्रेमी सज्जन इसका उत्साह बढ़ा सकते हैं। यदि संस्कृत की परीक्षासंस्थायें-विशेषतः बिहारोत्कलसंस्कृत समिति, गवर्नमेण्ट संस्कृत कालेज काशी, और हिन्दूविश्वविद्यालय काशी-प्रभृति हिन्दीप्रान्तीय परीक्षासंस्थायें—इस पुस्तक को अपनी परीक्षा के पाठ्यक्रम में रख दें, तो रचना और अनुवाद के विषय में छात्रों का उपकार हो, और प्रकाशक का उत्साह भी बढ़े; जिससे पुनरपि ऐसी पुस्तकों के प्रकाशन और प्रचार के सत्कार्य में लोगों की अधिकाऽधिक प्रवृत्ति को प्रोत्साहन और प्रगति मिले। किमधिक विज्ञेषु ? इति शम्।

सौर ति० ६-११-९७
दिनांक १८-२-४१
श्रीकाशी विद्यापीठ

इन्दिरारमण

# भूमिका

प्रथमा परीक्षा के छात्रो को अनुवाद का अभ्यास करने-कराने के लिए उपयुक्त तकों का प्राय अभाव ही है, जिसके कारण छात्रो और अध्यापको दोना कठिनाई होती है। इस कठिनाई को दूर करने के लिए अनुवाद की एक ी प्रारम्भिक पुस्तक की आवश्यकता थी जो बिलकुल प्रारम्भ से अनुवाद के यमो को सिखा सके और उन नियमो के आधार पर अनुवाद करने के अभ्यास सहायता दे सके। इसी आवश्यकता की पूर्ति के लिए प्रस्तुत पुस्तक की रचना गई है। इसमे दो शब्दा के प्रारम्भिक वाक्यो से लेकर प्रथमा परीक्षा के नुरूप उत्तम योग्यता पहुँचाने वाले बडे-बडे वाक्यो और प्रकरणो के अनुवाद रने के नियम अत्यन्त सरलरूप मे समझाए गए है और तदनुसार अनुवादार्थ भ्यास दिये गये है। अभ्यासार्थ वाक्यो मे आए हुए कठिन शब्दो के संस्कृत ानने का प्रबन्ध भी साथ म ही है। जिससे अनुवाद करने म अत्यन्त सरलता ोगी। पुस्तक के अन्त म अभ्यासार्थ संस्कृत तथा हिन्दी के ९० प्रकरण दिए ए हैं। प्रत्येक प्रकरण एक दिन के अभ्यास के लिए पर्याप्त है। इसलिए उसे क दिन म पूरा करना चाहिए। संस्कृत और हिन्दी के प्रकरण पर्याय से दिए ए हैं जिससे एक दिन संस्कृत से हिन्दी और दूसरे दिन हिन्दी से संस्कृत में नुवाद कराया जा सके। इस पुस्तक के पाठो मे दिए हुए नियमो को समझा र और कठिन शब्दो को याद कराकर ही पाठो मे अभ्यासार्थ दिए हुए वाक्यो ा अनुवाद कराना चाहिए। तभी पुस्तक का प्रयोजन सिद्ध होगा और विद्यार्थियो ो यथार्थ लाभ होगा। अन्यथा केवल वाक्य अनुवादार्थ दे देने से नियमो से नभिज्ञ होने से विद्यार्थियो की न योग्यतावृद्धि होगी और न उन वाक्यो का नुवाद ही वे सरलता से कर सकेंगे। अत एव आशा है इन निर्देशो को ध्यान रखते हुए छात्र और अध्यापक अनुवाद का अभ्यास करेंगे और करावेंगे, जससे छात्रो की योग्यतावृद्धि होगी और लेखक का श्रम भी सफल होगा।

यह पुस्तक न केवल प्रथमा परीक्षा के लिए, अपितु प्राज्ञ, हाई स्कूल तथा ड़वा स आदि परीक्षाओ के लिए भी पूर्णतया उपयुक्त है। आशा है इस पुस्तक ा प्रचार होगा, और संस्कृत के विद्यार्थी इससे यथेष्ट लाभ उठावेंगे।

रुकुल वि० वि०, वृन्दावन
माघ पूर्णिमा, १९१७

निरञ्जनेश्वर, सिद्धान्तशिरोमणि

# परिवर्द्धित संस्करण

परमात्मा की कृपा से प्रस्तुत पुस्तक का यह परिवर्द्धित संस्करण प्रकाशित हो रहा है। अध्यापकों तथा छात्रों ने इसे अपना कर हमें आभारी किया है। प्रारम्भ में यह पुस्तक प्रथमा परीक्षार्थी छात्रों की दृष्टि से लिखी गई थी। अत: सन्धि, शब्दरूपादि नहीं दिये गये थे। क्योंकि वे छात्र लघुकौमुदी पढते ही हैं। परन्तु प्रस्तुत पुस्तक हाई स्कूल के छात्रों के उपयोग में भी आ गई है। अत सन्धि, शब्दरूपादि कतिपय विषय आवश्यक समझ कर इस संस्करण में बढा दिये गये हैं। इन विषयों में कुछ नवीनशैली का आश्रय लिया गया है। छात्रों को उससे अधिक लाभ होगा।

प्रस्तुत संस्करण के परिशिष्ट की लेखिका श्री पण्डितवर्य शंकरदेव जी पाठक की धर्मपत्नी श्री जानकीदेवी जी पाठक हैं। आप अपने जीवनकाल में २० वर्ष तक आगरा नगरस्थ मुरारी सत्री इंटर कालेज व दयालबाग में संस्कृताध्यापिका का कार्य सम्पादन करती रही हैं और सम्प्रति वृन्दावन हाई स्कूल में काम कर रही हैं व इस विषय की आप अनुभवी हैं। आपने ही प्रस्तुत संस्करण का सम्पादन भी किया है।

—विश्वेश्वर

॥ श्री ॥

# संस्कृतरचनाऽनुवादशिक्षकः

## प्रथमः पाठः

### क्रियापदानि

#### वर्त्तमानकालः ( परस्मैपदम् )

| प्रथमगण ( भ्वादि ) :— | षष्ठगण ( तुदादि ) :— |
|---|---|
| गच्छति = वह जाता है। | सृजति = वह बनाता है। |
| नयति = वह लेजाता है। | लिखति = वह लिखता है। |
| पतति = वह गिरता है। | विशति = वह घुसता है। |
| भवति = वह होता है। | स्पृशति = वह छूता है। |
| रक्षति = वह रक्षा करता है। | दिशति = वह बताता है। |
| वदति = वह बोलता है। | इच्छति = वह इच्छा करता है। |
| वसति = वह रहता है। | पृच्छति = वह पूछता है। |
| सरति = वह सरकता है। | मुञ्चति = वह छोड़ता है। |

'गच्छति' इत्यादि जिन रूपों में 'ति' प्रत्यय लगा हो उन्हें वर्तमान के तृतीय पुरुष ( प्रथम पुरुष ) का रूप समझना चाहिए।

'ति' यह वर्तमान के तृतीय पुरुष ( प्रथम पुरुष ) के एकवचन का प्रत्यय है और इसके साथ स ( वह ) अथवा कोई संज्ञाशब्द प्रयुक्त किया जाता है। ( स ) के न होने पर भी उसका अर्थ वह समझ लिया जाता है।

स इच्छति = वह चाहता है।    राम इच्छति = राम चाहता है।

| | |
|---|---|
| गच्छति ( गच्छ् + अ + ति ) | सृजति ( सृज्+अ+ति ) |
| नयति ( नय् + अ + ति ) | लिखति ( लिख्+अ+ति ) |
| पतति ( पत् + अ + ति ) | विशति ( विश्+अ+ति ) |
| भवति ( भव् + अ + ति ) | स्पृशति ( स्पृश्+अ+ति ) |
| रक्षति ( रक्ष् + अ + ति ) | दिशति ( दिश्+अ+ति ) |

'गच्छति' तथा 'सृजति' इत्यादि रूपों में धातु के आगे 'अ' लगाया जाता है। यद्यपि दोनों प्रकार के रूपों में अ लगाया गया है तथापि इनमें थोड़ा भेद है। 'नयति' आदि रूपों में धातु के आगे अ लगने पर धातु में गुण हो जाता है परन्तु 'सृजति' आदि में अ लगने पर भी गुण नहीं होता है।

जिन धातुओं में गुण होता है वे प्रथम गण तथा जिन में गुण नहीं होता वे षष्ठ गण में समझी जाती हैं।

नयति = (नी + अ + ति, नय्+अ + ति = नयति) यहाँ नी को गुण हो कर ने तथा ने से नय बना है।

सृजति = (सृज + अ + ति = सृजति) स्पृशति = ( स्पृश् + अ+ति = स्पृशति, ) यहाँ गुण नहीं होता। यदि सृज आदि धातु प्रथम गण की होतीं तो सर्जति, स्पर्शति आदि रूप होते।

## धातुकोष

| | |
|---|---|
| प्रथमगण ( भ्वादि ) :— | षष्ठगण ( तुदादि ) :— |
| गम् ( गच्छ् ) = जाना। | सृज = बनाना, निर्माण करना। |
| नी ( नय् ) = ले जाना। | लिख् = लिखना। |
| पत् = गिरना। | विश् = घुसना, प्रविष्ट होना। |
| भू ( भव् ) = होना। | स्पृश् = छूना। |
| रक्ष् = रक्षा करना। | दिश् = बताना। |
| वद् = बोलना। | इष् ( इच्छ् ) = चाहना। |
| वस् = रहना, निवास करना। | प्रच्छ ( पृच्छ् ) = पूछना। |
| सृ ( सर् ) = सरकना। | मुच् ( मुञ्च् ) = छोड़ना। |

# द्वितीयः पाठः

## वर्त्तमानकाल ( प्रथमपुरुष ) :—

| | |
|---|---|
| वसतः = वे दोनों रहते हैं। | वसन्ति = वे सब रहते हैं। |
| वदत = वे दोनों बोलते हैं। | वदन्ति = वे सब बोलते हैं। |
| पतत = वे दोनों गिरते हैं। | पतन्ति = वे सब गिरते हैं। |

'वसत' इत्यादि जिन रूपों में 'त' लगा हो उन्हें प्रथम पुरुष के द्विवचन का रूप तथा 'वसन्ति' आदि जिनमें 'अन्ति' लगा हो उन्हें प्रथम पुरुष के बहुवचन का रूप समझना चाहिए।

'तः' यह वर्त्तमानकाल के प्रथम पुरुष के द्विवचन का प्रत्यय और 'अन्ति' यह वर्तमानकाल के प्रथमपुरुष के बहुवचन का प्रत्यय है।

'त' के साथ 'तौ' अथवा सज्ञाशब्द प्रयुक्त होता है तथा सज्ञाशब्द की प्रथमा विभक्ति का द्विचनान्त रूप प्रयुक्त होता है। जैसे —

तौ वसत'-वे दोनों रहते है। बालौ वसत = वे दोनों बालक रहते हैं।

प्रथम पुरुष के बहुवचनान्तीय 'अन्ति' के साथ बहुवचन सर्वनाम 'ते' अथवा सज्ञाशब्द का प्रथमा विभक्ति का बहुवचनान्त प्रयुक्त होता है। जैसे — ते वसन्ति = व सब रहते हैं। बाला वसन्ति – वे सब बालक रहते हैं।

## चतुर्थगण ( दिवादि ) :—

| | |
|---|---|
| नश्यति = वह नष्ट होता है। | नश्यन्ति = वे सब नष्ट होते है। |
| नृत्यति = यह नाचता है। | नृत्यन्ति = वे सब नाचते हैं। |
| कुप्यतः = वे दोनों क्रोध करते हैं। | कुप्यन्ति=वे सब गुस्सा करते हैं। |
| लुभ्यतः = वे दोनों लोभ करते हैं। | लुभ्यन्ति=वे सब लोभ करते हैं। |
| क्रुध्यतः = वे दोनों क्रोध करते हैं। | क्रुध्यन्ति=वे सब क्रोध करते हैं। |
| पुष्यत = वे दोनों पुष्ट होते हैं। | पुष्यन्ति = वे सब पुष्ट होते हैं। |

## धातुकोष

### चतुर्थगण ( दिवादि ) :—

| | |
|---|---|
| नश् = नष्ट होना। | नृत् = नाचना। |
| कुप् = क्रोध करना। | क्रुध् = क्रोध करना। |
| लुभ् = लोभ करना। | पुष् = पुष्ट होना। |

अनुवाद करो :—

| | |
|---|---|
| वे दोनों जाते हैं। | वे दोनों नाचते हैं। |
| वह रहता है। | वे सब रक्षा करते हैं। |
| वे सब नाचते हैं। | वे दोनों गिरते हैं। |
| वह गुस्सा करता है। | वे सब बनाते हैं। |

---

## तृतीय पाठ

### वर्त्तमानकाल ( मध्यमपुरुष ) —

| | |
|---|---|
| कुप्यसि = तू क्रुद्ध होता है। | रक्षथ = तुम सब रक्षा करते हो। |
| नश्यसि = तू नष्ट होता है। | भजथ = तुम सब बनाते हो। |
| नृत्यथः = तुम दोनों नाचते हो। | लिखथ = तुम सब लिखते हो। |
| नयथः = तुम दोनों ले जाते हो। | स्पृशथ = तुम सब छूते हो। |
| पतथः = तुम दोनों गिरते हो। | वदथ = तुम सब बोलते हो। |

उपरिलिखित वाक्यों को देखने से अधोलिखित नियम निकलता है —

१ वर्त्तमानकाल के द्वितीयपुरुष ( मध्यमपुरुष ) के एकवचन का प्रत्यय 'सि', द्विवचन का 'थः' और बहुवचन का प्रत्यय 'थ' है। इस प्रकार मध्यम पुरुष के रूप एकवचन में 'गच्छसि' द्विवचन में 'गच्छथः' बहुवचन में 'गच्छथ' होते हैं।

२ क्रिया के मध्यम पुरुष के रूपों के साथ सर्वदा 'युष्मद्' शब्द के रूपों (त्वं, युवाम्, यूयम्) का ही प्रयोग होता है, किसी संज्ञाशब्द का नहीं। परन्तु युष्मद् शब्द के रूपों का प्रयोग न होने पर भी उनका अर्थ प्रकट हो जाता है। जैसे —

त्वं कुप्यसि = तू क्रुद्ध होता है, कुप्यसि = तू क्रुद्ध होता है, इत्यादि।

### धातुकोषः

प्रथमगण ( भ्वादि )

जि ( जय् ) = जीतना। करना।
दृश् = ( पश्य् ) देखना। [illegible]
त्यज् = छोड़ना।

| | |
|---|---|
| धाव=दौड़ना। | पच्=पकाना। |
| जीव्=जीना। | स्मृ (स्मर्)=याद करना। |
| पा (पिब)=पीना | हृ (हर)=चुराना, छीनना। |
| दृह्=बढ़ाना | स्था (तिष्ठ्)=ठहरना। |
| **चतुर्थगण (दिवादि):—** | **षष्ठगण (तुदादि):—** |
| अस्=फेंकना। | क्षिप्=फेंकना। |
| कुस्=आलिङ्गन करना। | तुद्=दुःख देना। |
| तुष्=प्रसन्न होना, तृप्त होना। | सिच्=(सिञ्च्)=सींचना। |
| लुठ्=लुटना, लोटना। | ऋच्=स्तुति करना। |
| शुष्=सूखना। | तृप्=तृप्त होना। |

**अनुवाद करो —**

| | | | |
|---|---|---|---|
| वदथः। | दहति। | लुभ्यन्ति। | मुञ्चन्ति। |
| गच्छन्ति। | जीवत। | स्पृशथ। | विशन्ति। |
| नयथ। | नमन्ति। | मृजथ। | पतत। |
| भवसि। | पुष्यथ। | इच्छन्ति। | यजत। |
| वसन्ति। | नृत्यमि। | पृच्छथ। | तुष्यथ। |

**संस्कृत में अनुवाद करो —**

| | |
|---|---|
| तुम (सब) बोलते हो। | वे होते हैं। |
| बालक (सब) जानते हैं। | तुम (दोनों) खाते हो। |
| तू ले जाता है। | वे (दोनों) दुःख देते हैं। |
| तू पुष्ट होता है। | तू पीता है। |
| वे (सब) नाचते हैं। | वे पूजा करते हैं। |
| वह लोभ करता है। | वे ले जाते हैं। |
| तुम सब छूते हो। | तुम फेंकते हो। |
| तुम दोनों चुराते हो। | वे आलिंगन करते हैं। |
| वे फेंकते हैं। | तुम (दोनों) खुश होते हो। |
| वे (दोनों) सूखते हैं। | तू सींचता है। |

अनुवाद करो :—

| | |
|---|---|
| वे दोनों जाते हैं । | वे दोनों नाचते हैं । |
| वह रहता है । | वे सब रक्षा करते हैं । |
| ये सब नाचते हैं । | वे दोनों गिरते हैं । |
| वह गुस्सा करता है । | वे सब बनाते हैं । |

---

## तृतीय पाठ

### वर्तमानकालः ( मध्यमपुरुष ) —

| | |
|---|---|
| कुप्यसि = तू क्रुद्ध होता है । | रक्षथ = तुम सब रक्षा करते हो । |
| नश्यसि = तू नष्ट होता है । | सजथ = तुम सब बनाते हो । |
| नृत्यथः = तुम दोनों नाचते हो । | लिखथ = तुम सब लिखते हो । |
| नयथः = तुम दोनों ले जाते हो । | स्पृशथ = तुम सब छूते हो । |
| पतथः = तुम दोनों गिरते हो । | वदथ = तुम सब बोलते हो । |

उपरिलिखित वाक्यों को देखने से अधोलिखित नियम निकलता है —

१ वर्तमानकाल के द्वितीयपुरुष ( मध्यमपुरुष ) के एकवचन का प्रत्यय 'सि', द्विवचन का 'थः' और बहुवचन का प्रत्यय 'थ' है । इस प्रकार मध्यम पुरुष के रूप एकवचन में 'गच्छसि' द्विवचन में 'गच्छथः' बहुवचन में 'गच्छथ' होते हैं ।

२ क्रिया के मध्यम पुरुष के रूपों के साथ सर्वदा 'युष्मद्' शब्द के रूपों (त्वम्, युवाम्, यूयम् ) का ही प्रयोग होता है, किसी अन्य शब्द का नहीं । परन्तु युष्मद् शब्द के रूपों का प्रयोग न होने पर भी उनका अर्थ प्रकट हो जाता है । जैसे —

त्वं कुप्यसि = तू क्रुद्ध होता है, कुप्यसि = तू क्रुद्ध होता है, इत्यादि ।

## धातुकोषः

### प्रथमगण ( भ्वादिः ) :—

| | |
|---|---|
| जि ( जय् ) = जीतना । | यज् = होम, पूजा करना । |
| दृश् = ( पश्य् ) देखना । | नम् = झुकना, प्रणाम करना । |
| त्यज् = छोड़ना । | वह् = ढोना, ले जाना । |

| | |
|---|---|
| धाव=दौड़ना। | पच्=पकाना। |
| जीव्=जीना। | स्मृ (स्मर्)=याद करना। |
| पा (पिब)=पीना | हृ (हर)=चुराना, छीनना। |
| दह्=जलाना। | स्था (तिष्ठ्)=ठहरना। |
| **चतुर्थगण (दिवादिः)**— | **षष्ठगण (तुदादिः)**— |
| अस्=फेंकना। | क्षिप्=फेंकना। |
| कुस्=आलिङ्गन करना। | तुद्=दुःख देना। |
| तुष्=प्रसन्न होना, तृप्त होना। | सिच्=(सिञ्च्)=सींचना। |
| लुठ्=लूटना, लोटना। | स्तुच्=स्तुति करना। |
| शुष्=सूखना। | तृप्=तृप्त होना। |

**अनुवाद करो—**

| | | | |
|---|---|---|---|
| वदथः। | दहति। | लुभ्यन्ति। | मुञ्चन्ति। |
| गच्छन्ति। | जीवत। | स्पृशथ। | विशन्ति। |
| नयथ। | नमन्ति। | सृजथ। | पतत। |
| भवसि। | पुष्यथ। | इच्छन्ति। | यजत। |
| वसन्ति। | नृत्यामि। | पृच्छथ। | तुष्यथ। |

**संस्कृत मे अनुवाद करो—**

| | |
|---|---|
| तुम (सब) बोलते हो। | वे होते हैं। |
| बालक (सब) जानते हैं। | तुम (दोनों) खाते हो। |
| तू ले जाता है। | वे (दोनों) दुःख देते हैं। |
| तू पुष्ट होता है। | तू पीता है। |
| वे (सब) नाचते हैं। | वे पूजा करते हैं। |
| वह लोभ करता है। | वे ले जाते हैं। |
| तुम सब छूते हो। | तुम फेंकते हो। |
| तुम दोनों चुराते हो। | वे आलिंगन करते हैं। |
| वे फेंकते हैं। | तुम (दोनों) खुश होते हो। |
| वे (दोनों) सूखते हैं। | तू सींचता है। |

## चतुर्थः पाठः

### वर्त्तमानकाल ( उत्तमपुरुष ) :—

गच्छामि = मैं जाता हूँ।
इच्छामि = मैं चाहता हूँ
पृच्छाव = हम दोनों पूछते हैं।
पिबाव. = हम दोनों पीते हैं।
सृजाम = हम सब बनाते हैं
धावाम = हम सब दौड़ते हैं
शुष्याम = हम सब सूखते हैं
हरामः = हम सब चुराते हैं।

ऊपर लिखे वाक्यों पर ध्यान देने से नीचे लिखे नियम प्रतीत होते हैं -

१—उत्तम पुरुष के एकवचन का मि, द्विवचन का व और बहुवचन का प्रत्यय म. है।

२—मि, व. और मः प्रत्यय के पूर्व अकार को आ ( दीर्घ ) हो जाता है।

### दशमगण ( चुरादि ) .—

क्षालयति = वह धोता है।
चोरयति = वह चुराता है।
रचयाव = हम दोनों बनाते हैं।
पीडयाम. = हम दुःख देते हैं।
कथयति = वह कहता है।
चिन्तयामि = मैं चिन्ता करता हूँ, सोचता हूँ।

क्षालयति = (क्षाल् + अय + ति)। चिन्तयामि=(चिन्त् + अय + मि)

उपरिलिखित रूपों से विदित होता है कि :—

१—दशमगण में धातु के आगे अय प्रत्यय जोड़ा जाता है।

२—दशमगण में साधारण रीति से प्रथम अकार को दीर्घ आकार हो जाता है परन्तु कथयति, गणयति आदि कुछ धातुओं में नहीं होता।

### धातुकोष

प्रथमगण ( भ्वादि ) —
अत् = घूमना।
चल् = चलना, जाना।
जल्प् = बकवाद करना।
निन्द् = निन्दा करना, बुरा कहना।
शंस् = कहना।

चतुर्थगण. ( दिवादि. ) —
क्षुभ् = सन्तप्त ( दुःखी ) होना
श्लिष् = आलिङ्गन करना।
क्लम् (क्लम्य)थकना,श्रान्त होना
क्षम् ( क्षाम् ) क्षमा करना।
भ्रम् ( भ्राम् ) = घूमना।
शम् ( शाम् ) = शान्त होना।

षष्ठगणः ( तुदादि ) :—

उञ्छ् = कन बीनना । स्फुर् = चमकना ।
कृष् = जोतना, खींचना । धि = धारण करना ।

दशमगण ( चुरादि ) —

गण् = गिनना । चुर् = चुराना ।
घुष् ( घोष् ) बाहिर करना, घोषणा करना । प्रथ् = प्रसिद्ध करना ।
कथ् = कहना ।
चिन्त् = सोचना, विचारना । वर्ण् = वर्णन करना, स्तुति करना ।

अनुवाद करो —

| | | |
|---|---|---|
| चोरयाव । | प्रीणयथः । | जयथ । |
| कथयत । | गच्छत । | नश्यतः । |
| गणयाव । | नयाव । | नृत्याव । |
| प्रथयाव । | विशत । | इच्छत । |
| घोषयथः । | नमथ । | चिन्तयामः । |
| चिन्तयत । | स्मराव । | हराव । |

संस्कृत में अनुवाद करो :—

तुम ( दोनों ) चुराते हो । तुम गिनते हो ।
वे सब दुःख देते हैं । हम बनाते हैं ।
हम ( दोनों ) कहते हैं । वे ( दोनों ) इच्छा करते हैं ।
वे बाहिर करते हैं । हम ( दोनों ) जीवित होते हैं ।
मैं विचार करता हूँ, सोचता हूँ । वे वर्णन करते हैं ।
तुम (दोनों) प्रसिद्ध करते हो, फैलाते हो । हम आलिङ्गन करते हैं ।
वे निन्दा करते हैं । तुम ( दोनों ) बकवाद करते हो ।
हम खुश करते हैं । वह शान्त कराता है ।
वे खींचते हैं । वे ( दोनों ) प्रशंसा करते हैं ।
हम घृणा करते हैं । तुम घूमते हो । तुम बोलते हो । वे सींचते हैं ।
वे ( दोनों ) सन्तप्त होते हैं । हम ( दोनों ) जानते हैं ।
वे लोभ करते हैं । तुम ( दोनों ) प्रसन्न होते हो ।

## पञ्चमः पाठः

### वर्त्तमानकाल ( परस्मैपदम् )

**प्रथमगण ( भ्वादि )** —

क्षि ( क्षय् ) = नष्ट होना । रुह् ( रोह् ) = उगना, बढ़ना
द्रु ( द्रव् ) = भागना, पिघलना । ह्वे ( ह्वय् ) = बुलाना ।

**चतुर्थगण ( दिवादि )** :—

मद् ( माद् ) = आनन्दित होना । श्रम् ( श्राम् ) = थकना ।

**दशमगण ( चुरादि )** —

प्री ( प्रीण् ) = प्रसन्न करना । क्षल् ( क्षाल् ) = धोना ।
रच् = बनाना । तड् ( ताड् ) = पीटना, ठोकना
स्पृह् = चाहना । तुल् ( तोल ) = तोलना ।
पूज् = पूजा करना । भूष् = शोभित करना ।

**अनुवाद करो :—**

| | | |
|---|---|---|
| पुष्यसि । | गच्छथ । | वमत । |
| नृत्यामि । | श्राम्यसि । | हराम । |
| लुभ्यथ । | इच्छामि । | वदथ । |
| विशति । | पिबाव । | विशामि । |
| इच्छसि । | क्षयन्ति । | इच्छन्ति । |
| पूजयामि । | वदसि । | चोरयति । |
| तुदसि । | तोलयति । | तोलयामि । |
| वदाम । | चोरयन्ति । | ताडयन्ति । |
| तुष्यन्ति । | रचयथ । | पचाव । |
| माद्यति । | प्रथयति । | पूजयथ । |
| जयामि । | स्मरामि । | नृत्यन्ति । |

संस्कृत मे अनुवाद करो —

( तू ) कहता है।
( तुम ) रहते हो।
( हम ) जानते हैं।
( वह ) रक्षा करता है।
( मैं ) गिरता हूँ।
( वे ) ले जाते हैं।
( तू ) नष्ट होता है।
( वह ) नाचता है।
( हम ) घुसते हैं।
( तुम ) पूछते हो।
( वह ) क्षुब्ध होता है।
( मैं ) चाहता हूँ।
( तुम ) छोड़ते हो।
( वह ) छूता है।
( तुम ) याद करते हो।
( वे दोनों ) ले जाते हैं।
( वह ) सींचता है।
( वे ) लूटते हैं।
( मैं ) प्रसन्न होता हूँ।
( तुम दोनों ) फेंकते हो।
( मैं ) कहता हूँ।
( तुम ) प्रशंसा करते हो।
( तू ) पीटता है।
( वे ) उगते हैं।
( वह ) पूजा करता है।
( मैं ) ठहरता हूँ।
( तुम ) चाहते हो।
( वह ) दौड़ता है।
( वे दोनों ) नष्ट होते हैं।
( हम ) जिन्दा होते हैं, जीते हैं।
( तुम ) दौड़ते हो।
( वे ) पकाते हैं।
( मैं ) पुष्ट होता हूँ।
( वे दोनों ) चुराते हैं।
( तू ) जीतता है।
( वे ) पीते हैं।
( हम दोनों ) देखते हैं।
( वह ) बुलाता है।
( वे ) दुःख देते हैं।
( हम ) जाते हैं।
( मैं ) थकता हूँ।
( तुम ) घोषणा करते हो।
( वह ) गिनता है।
( हम ) खींचते हैं।
( वे ) पिघलते हैं।

# षष्ठः पाठः

## ( वर्तमानकालिक धातुरूपाणि )

### गम् ( गच्छ् ) प्रथमगण ( भ्वादिः ) .—

| | एकवचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथमपुरुष | गच्छति | गच्छतः | गच्छन्ति |
| मध्यमपुरुष | गच्छसि | गच्छथः | गच्छथ |
| उत्तमपुरुषः | गच्छामि | गच्छावः | गच्छामः |

### पुष् चतुर्थगण ( दिवादि ) --

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमपुरुष | पुष्यति | पुष्यतः | पुष्यन्ति |
| मध्यमपुरुषः | पुष्यसि | पुष्यथः | पुष्यथ |
| उत्तमपुरुष. | पुष्यामि | पुष्यावः | पुष्यामः |

### चुर् ( चोर ) दशमगण. ( चुरादि ) --

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमपुरुष | चोरयति | चोरयतः | चोरयन्ति |
| मध्यमपुरुषः | चोरयसि | चोरयथः | चोरयथ |
| उत्तमपुरुषः | चोरयामि | चोरयावः | चोरयामः |

### इष् ( इच्छ् ) षष्ठगणः ( तुदादिः ) .--

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमपुरुष | इच्छति | इच्छतः | इच्छन्ति |
| मध्यमपुरुषः | इच्छसि | इच्छथः | इच्छथ |
| उत्तमपुरुष | इच्छामि | इच्छावः | इच्छामः |

### शुद्ध करो --

अहं पूजयसि । ते इच्छाथ ।
वयं भिक्षामि । वयं शिक्षावः ।
त्वं रक्षति । यूयं द्रवाम ।
यूयं पतामः । तौ गच्छथ ।
ते नयथ. । सः नश्यसि ।

---

## सप्तमः पाठ.

### उपसर्गाः —

| | |
|---|---|
| गच्छति = जाता है | पतामि = गिरता हूँ। |
| आगच्छति = आता है। | उत्पतामि = ऊपर उठता हूँ, कूदता हूँ। |
| उपगच्छति = पास जाता है। | वदाम = बोलते हैं। |
| नयति = ले जाता है। | प्रतिवदाम = उत्तर देते हैं। |
| आनयति = लाता है। | सर्पति = सरकता है। |

अपनयति=दूर करता है, हटाता है। अनुसरति = पीछे पीछे आता है।

ऊपरि लिखित 'गच्छति' आगच्छति' आदि क्रियाओं में क्रियापद की समानता होने पर भी क्रिया के पूर्व आ, उप आदि अन्य पद जोड़ देने से उनके अर्थ में भेद हो जाता है। ऐसे पदों को 'उपसर्ग' कहते हैं। इनका सम्बन्ध क्रिया के साथ ही होता है।

कुछ मुख्य 'उपसर्ग' अर्थ सहित नीचे दिये जाते हैं —

| उपसर्ग | अर्थ | उदाहरणम् |
|---|---|---|
| अति | अतिशय तथा उत्कर्ष | अतिशेते = उत्कृष्ट होता है। |
| अधि | प्रधानता, समीपता, तथा उपरिभाव आदि | अधिगच्छति = पाता है। |
| अभि | पास, सामने | अभिगच्छति=पास वा सामने जाता है। |
| अव | नीचे | अवतरति = नीचे उतरता है। |
| उप | पास | उपगच्छति = पास जाता है। |
| आ | सीमा, ग्रहण तथा विरोध आदि | आगच्छति = आता है। |
| प्रति | प्रत्येक, बराबरी, विरोध, परिवर्तन | प्रतिभाषते = उत्तर देता है। |
| वि | अभाव, पृथक् | विश्लिष्यति = पृथक् होता है। |
| सम् | मिलना | सङ्गच्छते = मिलता है। |

## अष्टमः पाठ

### प्रथमा तथा द्वितीया विभक्ति :—

बालः क्रीडति = बालक खेलता है।
वृक्षौ पततः = (दो) वृक्ष गिरते हैं।
अश्वः चरति = घोड़ा चलता है या चरता है।
बुधाः पठन्ति = विद्वान पढ़ते हैं।
देवाः जयन्ति = देवता जीतते हैं।
चोरौ चोरयतः = (दो) चोर चुराते हैं।
पर्णं शुष्यति = पत्ता सूखता है।
पुष्पाणि पश्यन्ति = (वे) फूल को देखते हैं।
पापानि नश्यन्ति = पाप नष्ट होते हैं।
दुःखानि गलन्ति = दुःख दूर होते हैं।
कन्या पठति = लड़की पढ़ती है।
प्रमदे गच्छतः = (दो) स्त्रियाँ जाती हैं।
बालिकाः धावन्ति = लड़कियाँ दौड़ती हैं।
धर्ममुपदिशामि = (मैं) धर्म का उपदेश करता हूँ।
असत्यं वदथ = (तुम) झूठ बोलते हो।
बालौ ताडयति = (वह) दो बालकों को पीटता है।
वेदान् पठामः = (हम) वेदों को पढ़ते हैं।
पुस्तकानि लिखन्ति = (वे) पुस्तक लिखते हैं।
वानराः वृक्षमारोहन्ति = बन्दर वृक्षों पर चढ़ते हैं।
वयं बालकं पश्यामः = हम बालक को देखते हैं।

उपर्युक्त वाक्यों को ध्यान से देखिये। इनसे नीचे के नियम प्रतीत होते हैं

१–(अ) 'खेलने' आदि क्रियाओं को 'बालक' आदि करते हैं। ये क्रिया के कर[illegible] वाले हैं। अतः ये कर्ता हैं (क्रियासम्पादक कर्ता) और उन[illegible] प्रथमा विभक्ति है। इसलिए कर्ता में प्रथमा विभक्ति होती है। [illegible] कर्ता कारक कहते हैं।

(आ) 'बालः क्रीडति' इस वाक्य में क्रिया 'क्रीडति' तथा कर्ता 'बाल[illegible] दोनों एकवचन हैं। 'वृक्षौ पततः' इस वाक्य में क्रिया 'पततः' त[illegible]

कर्ता 'वृक्षौ' दोनों द्विवचन हैं। 'बुधाः पठन्ति' इस वाक्य में क्रिया 'पठन्ति' तथा कर्ता 'बुधाः' दोनों बहुवचन हैं। अतः क्रिया तथा कर्त्ता में समान वचन होता है।

(ङ) 'बालः क्रीडति, कन्या क्रीडति, मित्रं क्रीडति, इन तीनों वाक्यों में कर्त्ता बालः, कन्या और मित्र क्रम से पुलिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग और नपुंसकलिङ्ग हैं, परन्तु क्रिया 'क्रीडति' में कोई अन्तर नहीं है। अतः लिङ्गभेद का क्रिया पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता। अर्थात् कर्त्ता कारक किसी भी लिङ्ग का हो किन्तु क्रिया के रूप में परिवर्तन नहीं होगा।

२—'पुस्तकानि लिखन्ति' = वे पुस्तक लिखते हैं'। इस वाक्य में 'पुस्तक' शब्द पढ़े बिना 'लिखते हैं' का अर्थ पूरा प्रतीत नहीं होता और *'क्या लिखते हैं?'* यह जिज्ञासा बनी ही रहती है। इसलिए क्रिया के अर्थ को पूरा करने वाले शब्द को कर्म कहते हैं। 'पुस्तक' कर्म है। कर्मवाचक शब्द में द्वितीया विभक्ति की जाती है।

३—संस्कृत में वाक्यान्तर्गत शब्दों के आगे-पीछे लिखने के विषय में कोई नियम नहीं है। जिस प्रकार हिन्दी में पहले 'कर्त्ता' पीछे 'कर्म' और उसके बाद 'क्रिया' का प्रयोग होता है, संस्कृत में ऐसा नियम नहीं है। इच्छानुसार किसी भी क्रम से शब्द-विन्यास किया जा सकता है। जैसे —

योधः शरौ क्षिपति, शरौ क्षिपति योधः=योद्धा (दो) बाण फेंकता है।

## शब्दकोषः

### अकरान्तपुंल्लिङ्गशब्दाः —

| | |
|---|---|
| अगदः = औषध, दवाई। | पादः = पैर। |
| ओदनः = भात। | प्राज्ञः = बुद्धिमान् मनुष्य। |
| किङ्करः = नौकर, भृत्य। | बिडालः = बिलाव। |
| कोशः = खजाना। | भारः = बोझ। |
| गजः = हाथी। | मोक्षः = मुक्ति, छुटकारा। |
| जनकः = पिता। | व्याधः = शिकारी। |
| देहः = शरीर, अङ्ग। | सूर्यः = सूर्य। |
| अश्वः = घोड़ा। | स्तेनः = चोर। |
| चौरः = चोर। | अनलः = अग्नि। |

| | |
|---|---|
| जन = मनुष्य । | कूर्म = कछुवा । |
| बुधः = विद्वान्, समझदार आदमी । | नृप = राजा । |
| योधः = सिपाही । | पवनः = वायु । |
| वत्सः = प्रिय बालक । | मेघ = मेघ, बादल । |
| धीरः = वीर, हिम्मती । | सूद = रसोइया । |
| शरः = बाण । | हस्त = हाथ । |
| कण्ठः = गला । | व्याघ्रः = बाघ । |

अकारान्तनपुंसकलिङ्गशब्दाः —

| | |
|---|---|
| अरण्यम् = जंगल, वन । | पापम् = पाप, बुरा काम । |
| तृणम् = घास । | मांसम् = मांस । |
| वस्त्रम् = कपड़ा । | विषम् = विष । |
| सुवर्णम् = सोना । | ज्ञानम् = ज्ञान । |
| अनृतम् = मिथ्या, झूठ । | कमलम् = कमल । |
| असत्यम् = ,, ,, । | गृहम् = घर । |
| नयनम् = नेत्र, आँख । | हृदयम् = हृदय । |
| पर्णम् = पत्ता । | फलम् = फल । |
| पुस्तकम् = पुस्तक । | मित्रम् = मित्र । |
| वनम् = वन, जंगल । | धान्यम् = अनाज । |

इकारान्तपुँल्लिङ्गशब्दाः —

| | |
|---|---|
| अरिः = शत्रु, दुश्मन । | पाणि = हाथ । |
| असिः = तलवार । | यतिः = सन्यासी । |
| उदधि = समुद्र । | व्याधि = रोग । |
| कपि = वानर, बन्दर । | अतिथिः = पाहुना, अभ्यागत । |
| गिरिः = पर्वत । | अधिपति = स्वामी, मालिक । |
| नृपति = राजा । | अलि = भौंरा । |
| पथिः = रास्ता । | कलि = कलह, लड़ाई झगड़ा । |
| मणि = रत्न । | विधि = दैव, भाग्य । |
| रविः = सूर्य । | राशि = ढेर । |
| व्रीहिः = अनाज । | सारथिः = सारथि, रथ हाँकनेवाला |

धातु:—

दण्ड् (१०) = सजा देना।
भक्ष् (१०) = खाना।
मार्ग (१०) = तलाश करना।
प्र+क्षाल (१०) = धोना।
दा (यच्छ्) (१) = देना।
अभि+नन्द् (१)=प्रशंसा करना।
आ+नी (१) = लाना।

अव्ययम्:—

सुष्ठु= ठीक, अच्छी तरह।
बाढम्=स्वीकार।

हिन्दी में अनुवाद करो:—

दुःखं नश्यति।
अनृतं वदसि।
स्तेनाश्चोरयन्ति।
ताडयन्ति चोरान्।
पर्णानि पतन्ति।
शरमस्यति वीर.।
पर्णानि गणयत।
देवं पूजयामि।
पुस्तकं रचयसि।
धर्ममुपदिशन्ति।
जना आगच्छन्ति।
फले पतत.।
वनं गच्छामः।
अश्वावुत्पतत.।
नाल' स्पृहयति।
सूदो विशति।
समुद्रः शाम्यति।
कमले विकसत.।
कवयः नृपान् वर्णयन्ति।
रामः कवीन् नमति।
यतयः पर्वतं गच्छन्ति।
मूर्खौ कुप्यतः।
कूर्मः सरति।
हस्तौ जलं क्षिपत.।
जनो रामं पूजयति।
बालो गृहं गच्छति।
सुखं प्रीणयति।
नृप. शठान् दण्डयति।
रामोऽश्वमारोहति।
हरिर्हस्तौ क्षालयति।
योधः शरान् क्षिपति।
स्तेनो धान्यं चोरयति।
स्मरसि मित्राणि।
बुधो ज्ञानमिच्छति।
पुत्रो जनकं सान्त्वयति।
सुवर्णं तोलयाम.।
फले भक्षयामि।
कमलानि पश्यति।
प्राज्ञान् वर्णयन्ति जना।
रत्नानि इच्छामि।
समुद्रमटति (भ्रमति)।
जनो वह्निं विशति।

| | |
|---|---|
| वानरान् ताडयाव'। | सारथी चिन्तयतः। |
| अगदा व्याधीन् हरन्ति। | लोको नृपतीन् प्रीणयति। |
| व्याध करिण पश्यति। | नृपा यतीन् नमन्ति। |
| हरिररीन् ताडयति | अश्वौ जल पिबतः। |
| योधोऽसिं क्षिपति। | जनो बलिं यच्छति। |

संस्कृत में अनुवाद करो :—

| | |
|---|---|
| कौवा बलि खाता है। | शिष्य यतियों से पूछते हैं। |
| राजा शत्रुओं को जीतता है। | बीमारी की परवाह नहीं करता। |
| बीमारी हरि को दुख देती है। | नौकर मालिकों का अनुकरण करते हैं। |
| राम जल सींचता है। | हम (दोनों) समुद्र पर जाते हैं। |
| कमल भौंरों को प्रसन्न करता है। | हम ऋषियों को नमस्कार करते हैं। |
| राम सूर्य को प्रणाम करता है। | हम सारथियों को सुनते हैं। |
| सिपाही तलवार धारण करते हैं। | वे (दोनों) देर से जाते हैं। |
| कवि स यात्रियों का वर्णन करते हैं। | भिखारी अनाज चुराता है। |
| चोर रत्न चुराता है। | वे पर्वतों पर चढ़ते हैं। |
| बालक प्रसन्न होता है। | राम बादलों को देखता है। |
| ईश्वर बनाता है। | विद्वान् स्वर्ग जाता है (चढ़ता है)। |
| (दो) समुद्र क्षुभित होते हैं। | सिपाही (दो) बाण छोड़ता है। |
| विद्वान् शान्त होता है। | ईश्वर मनुष्यों की रक्षा करता है। |
| मूर्ख बकवाद करता है। | पुत्र पिता को प्रसन्न करता है। |
| मित्र सोचता है। | मनुष्य कछुवे को खाता है। |
| पत्ते गिरते हैं। | वे अपने पैर धोते हैं। |
| (दो) कछुवे रेंगते हैं। | (दो) मूर्ख विष पीते हैं। |
| प्राणी नष्ट होते हैं। | राजा चोरों को दण्ड देता है। |
| कमल सुशोभित करते हैं। | राम को उसके मित्र याद करते हैं। |

शुद्ध करो :—

१—बालक' गच्छति। २—बालिक। हन्ति। ३—नराः पठति।
४—रामेण पश्यति। ५—स पर्वत. आरोहति। ६—हरिमरीन् ताडयति।
७—रामः कर्पां नमन्ति। ८—लोको यति विद्वान।

## नवमः पाठः

### तृतीया, चतुर्थी तथा पञ्चमी विभक्ति :—

रथेन आगच्छति = रथ से आता है।

पादाभ्यां चलति = पैरों से चलता है।

बालैः सह क्रीडामि = मैं बालकों के साथ खेलता हूँ।

रामाय पुस्तकं यच्छति = राम को पुस्तक देता है।

फलेभ्यो गच्छामि = फलों के लिए जाता हूँ।

पल्वलेभ्यो वराहा उत्तिष्ठन्ति = पोखरों से सूअर उठते हैं (निकलते हैं)।

'रथ से आता है' इस वाक्य में आने की क्रिया में रथ सहायक है, क्योंकि आना रथ के द्वारा होता है, अतः वह करण है।

'पैरों से चलता है' इस वाक्य में चलने की क्रिया में पैर सहायक है, अतः वे करण हैं।

'राम को पुस्तक देता है' इस वाक्य में राम को पुस्तक दी जाती है, अतः वह सम्प्रदान कहाता है।

'पोखरों से सूअर उठते हैं' इस वाक्य में सूअर पोखरों से पृथक् होते हैं, अतः वे अपादान कहाते हैं। इसलिए —

१—जो प्रातिपदिक (शब्द) क्रिया के व्यापार में कर्ता का सहायक हो और जिसके व्यापार के अनन्तर ही क्रिया का फल उत्पन्न हो अर्थात् जो कर्ता के क्रिया करने में साधन हो उसे करण कहते हैं। करण में प्रायः तृतीया विभक्ति लगाई जाती है।

करण तीन प्रकार के होते हैं —

प्रथम वह, जो क्रिया के व्यापार में कर्त्ता का आप ही सहायक हो। जैसे—असिना ताडयति = तलवार से मारता है। यहाँ 'मारना' क्रिया में तलवार सहायक है।

द्वितीय वह, जो स्वयं कर्त्ता का सहायक न हो परन्तु जिससे ऐसा कार्य होता हो जो क्रियाफल की सिद्धि में उपयोगी हो। इसको हेतु भी कहते हैं। जैसे—दण्डेन घटं रचयति = दण्ड से घड़ा बनाता है। यहाँ घड़ा बनाने में दण्ड से स्वयं कोई सहायता नहीं होती, परन्तु चक्र भ्रमण आदि ऐसा कार्य किया जाता है जो घड़े के बनाने में उपयोगी होता है।

तृतीय वह, जो क्रिया के व्यापार का फल हो । जैसे :—अध्ययनेन वसति= पढ़ने के लिए रहता है । यहाँ अध्ययन 'निवास' क्रिया का फल है ।

२—( क ) जिस को कोई वस्तु दी जावे उसे सम्प्रदान कहते हैं । सम्प्रदान में चतुर्थी विभक्ति होती है ।

( ख ) जिस आकांक्षा से कोई कार्य किया जावे अर्थात् जो क्रिया की प्रवृत्ति का फल हो, उसे भी सम्प्रदान कहते हैं । जैसे :—मुक्तये हरिं भजति= मुक्ति के लिए हरि का भजन करता है ।

३—परस्पर वियुक्त होने वाले पदार्थों में जो स्थिर हो अर्थात् जिसमें वियोग करने वाली क्रिया न हो, उसे अपादान कहते हैं। अपादान में पञ्चमी विभक्ति होती है । जैसे :—वृक्षात् पर्णं पतति=वृक्ष से पत्ता गिरता है । यहाँ पत्ता वृक्ष से अलग होता है, परन्तु गिरने की क्रिया पत्ते में ही होती है, वृक्ष से नहीं, अतः वृक्ष क्रियारहित होने से अपादान है ।

## शब्दकोषः

### पुंल्लिङ्गम् :—

आकाशः ( शम् )= आकाश । निष्कः = मोहर ।
दुर्गः ( र्गम् ) = किला । पापः = पापी मनुष्य ।
पादः = पैर । प्रासादः = महल ।
पुरुषोत्तमः = विष्णु । माषः = उड़द ।
संमोहः = अज्ञान । याचकः = भिखारी ।
व्याघ्रः = बाघ । वधः = हत्या, मारना ।
अलङ्कारः = भूषण । सार्थः = काफला, यात्रीसमूह ।
आतपः = धूप । वराहः = सूअर ।
उपहारः = भेंट । पत्तिः = पैदल सिपाही ।
करः = हाथ । बाणः = तीर ।
कासारः = सरोवर, झील । कृषीवलः = किसान ।
नदः = बड़ी नदी । कोशः = कोष ।
नाविकः = मल्लाह ।

### नपुंसकलिङ्गम् :—

अर्घ्यम् = पूजा का सामान । नगरम् ( री )=नगर ।

| | |
|---|---|
| इन्धनम् = ईंधन। (जलाने की लकड़ी) | शीर्षम् = सिर। |
| खनित्रम् = फावड़ा, खन्ता, कुदाल। | कुसुमम् = फूल। |
| चक्रम् = पहिया। | जाड्यम्=मन्दपना, मूर्खता। |
| पदम्=पैर। | शतम् = सौ। |
| पल्वलम् = पोखर, तलैय्या। | सिंहासनम्=सिंहासन। |
| मौनम् = चुप्पी, चुप रहना। | स्वकृत्यम् = अपना कार्य। |
| योजनम् = चार कोस। | भद्रम् = कल्याण। |

## धातुकोषः

| | |
|---|---|
| दह् (प्रथम गण) = जलाना। | अधि+गम् (प्र० गण) = पाना। |
| खन ("") = खोदना। | प्रति+आ+गम् = लौटना। |
| अव+गम् ("") = जानना। | प्रति+दा (प्र० गण) (यच्छ्)= बदले में देना। |
| अव+नम् ("") = झुकना। | |
| वि+राज ("")=शोभित होना। | भज् (प्र० गण) – भजना, पूजना। |
| प्र+हृ ("")=प्रहार करना। | उद्+भू ("")=ऊपर होना। |
| दृ (दशमगण) = फाड़ना, चीरना। | उद्+स्था ("") (तिष्ठ्)= उठना। |
| धृ ( , )=धारण करना, कर्ज लेना। | उप+दिश् (षष्ठगण)=उपदेश करना |

## विशेषणम् :—

खञ्ज = लगड़ा प्रभूत = बहुत। मूक = गूँगा।

विशेषण पद में विशेष्य के अनुसार ही लिङ्ग, वचन और विभक्तियाँ होती हैं।

## अव्ययम् :—

| | |
|---|---|
| सह, साकम् } = साथ। | नमः=नमस्कार। |
| | स्वस्ति=कल्याण। |

## हिन्दी में अनुवाद करो :—

| | |
|---|---|
| खनित्रेण खनति। | हरये नृपतिः कुप्यति। |
| बुधाः सुखेन जीवन्ति। | निष्कान् धारयति रामाय हरिः। |
| नेत्राभ्यां पश्यति जनः। | विनयः सुखाय भवति। |
| अग्निना गृहं दहति। | शिखरात्पतन्ति गजाः। |
| पादाभ्यां धावन्ति बालाः। | आसनेभ्य उत्तिष्ठन्त्याचार्याः। |
| लोभेन बुद्धिश्चलति। | प्रासादाज्जनं पश्यति नृपः। |

धनपतिः = कुबेर । निधिः = खजाना ।
पराक्रमः = शूरता, बहादुरी । प्रसादः = कृपा ।
वर्णः = रंग, जाति । वासः = निवासस्थान ।
वृषः = बैल । श्वापदः = हिंसक जन्तु ।
उदयः = उगना, निकलना । जन्तु = प्राणी ।
खड्गः = तलवार । अम्बुधि = समुद्र ।
ईशः = परमेश्वर । तरु = वृक्ष ।
भानुः = सूर्य । मातलि = इन्द्र का सारथी ।
शिशु = बच्चा, बालक । साधु = सज्जन, अच्छा मनुष्य ।

नपुंसकलिङ्गम् :—

औषधम् = दवाई । कारणम् = कारण, हेतु ।
चरितम् = आचरण । युद्धम् = युद्ध ।
यूथम् = समूह । लाङ्गूलम् = पूँछ ।
वैरम् = शत्रुता । सौन्दर्यम् = सुन्दरता ।
हर्म्यम् = महल । अपत्यम् = सन्तान ।
धैर्यम् = धीरज ।

विशेषणम् :—

आह्लादकः = आनन्दकारक । दीर्घ = लम्बा ।
गर्ह्य = निन्दनीय । प्रथम = पहला ।
चण्ड = तेज, अत्यन्त क्रोधी, भयानक । प्रशस्य = प्रशंसनीय ।
श्रेष्ठ = उत्तम । बहु = बहुत ।
धनिक = धनवान् । पालक = रक्षा करनेवाला
धीर = गम्भीर । वीर = बहादुर ।

धातुकोष

क्षम् (क्षाम्) (चतुर्थगण) = क्षमा करना । अति + क्रम् (क्राम्, क्राम्) (प्रथमगण) = उल्लङ्घन करना, आगे बढ़ना ।
प्र + रुह् (प्रथम०) = उगना, जमना । उप + विश् (षष्ठगण) = बैठना ।

अव्ययम् :—

अपि = भी । अत्र = यहाँ । न = नहीं । कुत्र = कहाँ ।

क्व = कहाँ । तत्र = वहाँ । यत्र = जहाँ । सदा = हमेशा ।
कदा = कब । यदा = जब । तदा = तब । पुन = फिर ।
अधुना = अब । कथम् = कैसे । अद्य = आज । ह्यः = ( बीता हुआ ) कल ।
श्वः = ( आगामी ) कल । शीघ्रम् = जल्दी । च = और ।

हिन्दी मे अनुवाद करो :—

समुद्रस्य जल लवणम् । वारीणां निधिरम्बुधिः ।
देवस्य प्रसादेन जीवामि । आसनेपूपविशन्ति ।
शास्त्राणां तत्त्व प्रज्ञो बोधति । वनेषु श्वापदा सन्ति ।
गिरेः शिखरात् गजः पतति । आचार्या शिष्यधर्मं कथयन्ति ।
कासारे कमलान्युद्भवन्ति । मनुष्याणामगदेन व्याधयो नश्यन्ति ।
मृगाणां यूथ चरति । रामस्य सारथि सुमन्त्रो रथ वन नयति ।
ग्रीष्मे सूर्यस्य प्रकाशश्चण्डो भवति । चन्द्रस्य प्रकाशो जनानामाह्लादको भवति ।
वर्णानां ब्राह्मणः श्रेष्ठ । अरीणां सैनिकान नृपतिर्जयति ।
शठानां चरित गर्ह्यम् । योधस्य पाणौ खड्गोऽस्ति ।
कवयो लोकेषु वीराणां पराक्रमान् प्रथयन्ति । महादेवे यतीनां चित्तमस्ति ।
हरे' पुस्तक क्वास्ति ? शिशू भाग्य निन्दत' ।
मेघेभ्यो जलस्य बिन्दव' पतन्ति । व्याधिना समो रिपुर्न ।
कपी वृक्षेभ्यः फलानि क्षिपत । साधोर्वचनमतिक्राम्यति मूर्खः ।
अलय' कुसुमानां गन्ध हरन्ति । यदा यदा धर्मस्याभावो भवति, तदा तदा केनाप्युपायेनाधर्मो नश्यति ।
मूर्खा सदा वृथा जल्पन्ति ।
वीरयोर्युद्धं भवति ।

संस्कृत मे अनुवाद करो .—

हरि के दोनों पुत्रों का आचरण प्रशसनीय है । राजा महलों में रहते हैं ।
धनवान् लोग महलों (हर्म्य) में रहते हे ।
बन्दरों की पूँछें लम्बी होती हैं । झीलों का पानी खारा होता है ।
कवियों म कालिदास पहला है । पर्वतों के शिखरों पर बर्फ है ।
चोर ब्राह्मण का धन चुराता है । बादल आकाश में चरते हैं ( स्तृ० ) ।

मैं बगीचों की सुंदरता से प्रसन्न हूँ। हे हरि ! विनय से लोग प्रसन्न होते हैं।
मैं अग्नि में घी डालता हूँ। समुद्र में बहुत रत्न हैं।
मूर्ख की दवा नहीं है। फूल बगीचे में वृक्षों को भूषित करते हैं।
कमल जल में उगते हैं। बुद्धिमान् मनुष्य अपने मन में क्रोध को
ईश्वर पापियों के पापों को क्षमा करता है। स्थान नहीं देता।

शुद्ध करो —

बालक वसति। यत्नस्य विना किमपि न भवति।
नरान् गच्छति। पुत्रः जनकस्य सह गच्छति।
यस्यापि सार्धं कलिर्न करोति हे नृपः ! मां रक्ष।
राम'। गुरोर्नमः।
स पुष्पाणां स्पृहयति। स रामस्य शत धारयति।
पापस्य दु समुत्पद्यते। स राम बिभेति।
मानवैर्ब्राह्मण. श्रेष्ठ। गुरु निन्दया शिष्य क्रुद्धो भवति
दरिद्रस्य धन यच्छति। नदी नगरात् त्रिभि. क्रोशैर्विद्यते।

विद्यार्थियों को विभक्तिज्ञान के लिए अधोलिखित श्लोकों को कण्ठस्थ कर लेना चाहिए :—

१ भवेद्विभक्तिः प्रथमा कर्तृवाच्यस्य कर्तरि।
सम्बुद्धौ नाममात्रे च कर्मवाच्यस्य कर्मणि।
क्वचिदव्ययोगे च प्रथमा कथ्यते बुधैः॥

२ कर्तृवाच्यप्रयोगे तु द्वितीया कर्मकारके।
धिक्प्रतीत्यादिभिर्योगे क्रियायाश्च विशेषणे।
ऋतेविनादिभिश्चैव द्वितीया संमता सताम्।

३ तृतीया करणे चैव कर्मवाच्यस्य कर्तरि।
सहार्थैश्च तथा हेतौ प्रकृत्यादिभ्य एव च॥
ऊनार्थैश्चापरार्थैश्च सदृशार्थैस्तथैव च।
अङ्गिनो विकृतिर्येन तृतीया स्यात् तद्गता।

४ सम्प्रदाने चतुर्थी स्यात् तादर्थ्ये च क्रियायुते।
रुच्यर्थानां प्रीयमाणे नमोयोगे च सा भवेत्॥

५ अपादाने ल्यबर्थे च योगे पूर्वादिभिस्तथा।

बहुत दिन हुए एक चक्रवर्ती राजा बड़ा प्रतापी धर्मात्मा और बुद्धिमान् हो गया है। उसका नाम शूद्रक था। एक दिन वह मन्त्रियों के साथ राजसभा में बैठा था कि द्वारपाल ने आकर निवेदन किया—'महाराज ! स्त्री और पुत्र समेत एक राजकुमार दक्षिण से आया है। वह नौकरी करना चाहता है। यदि आज्ञा हो तो आपके सम्मुख उपस्थित करूँ'। राजा ने कहा—'ले आओ'। जब वीरबल सभा में आया तो राजा ने उससे पूछा—'यहाँ आगमन कैसे हुआ?' वीरबल बोला—'महाराज! आपका यश सुनकर नौकरी के लिए आया हूँ'। राजा ने पूछा—'तुम क्या महीना लोगे ?' वह बोला—'प्रतिदिन सहस्र मुद्रा लूँगा'। राजा ने पूछा—'तुम्हारे साथ कितने मनुष्य हैं ?' उसने कहा—'एक स्त्री, दूसरा बेटा, तीसरी बेटी और चौथा मैं, पाँचवाँ मेरे साथ कोई नहीं है'। उसकी यह बात सुनकर राजसभा के लोग मुँह फेर कर हँसने लगे।

( ३५ )

विवाहाद्दशमे वर्षे सा सुतमेकं जनयामास। 'राहुल' इति तस्य नाम बभूव। दयालुस्वभावो गौतमः कस्यापि दुःखं न सेहे। यद्यप्यस्य पित्रा एष प्रयत्नः कृतोऽभूद् यदेतस्य दृक्पथे किमपि करुणोत्पादकं दृश्यं नावतरेत्तथापि दैवादेकदाऽयं कमपि वृद्धं यष्टिबलेन चलन्तं ददर्श। तदाऽस्य हृदि महती करुणा स्थानं लेभे।

ततः कालिदासस्तत्रैव राज्ञो विलाससदनोद्याने वसन् पथि गच्छतां तेषां गिरं श्रुत्वा चेटीं प्रेषितवान्—'प्रिये ! पश्य, क्व एते ब्राह्मणा इव गच्छन्ति ?' ततः सा समेत्य सर्वानपश्यत्। उपेत्य च कालिदासं प्राह—

एकेन राजहंसेन या शोभा सरसोऽभवत्।
न सा बकसहस्रेण परितस्तीरवासिना॥

सर्वे च बाणमयूरप्रमुखाः पलायन्ते, नात्र संशय इति। कालिदासः प्राह—'प्रिये ! वेगेन वासांसि मन्नादानय, यथा पलायमानान् विप्रान् रक्षामि'।

---

परन्तु राजा ने अपने जी में सोचा कि—'इसने जो इतना धन माँगा इसमें कुछ भेद है'। फिर उसने सोचा कि—'बहुधा दिया हुआ धन व्यर्थ नहीं जाता। किसी न किसी दिन सफल होता ही है' अपने भण्डारी को बुलाकर आज्ञा दी कि—'इसको प्रतिदिन सहस्र रुपये दिया करो'। वीरबल उस दिन रुपये पाकर

अपने घर गया और आधे रुपये उसने ब्राह्मणों को बाटे। चौथाई से अन्धे, लूले लगड़े आदि को भोजन कराया। और जो बचा उससे अपना और अपने कुटुम्ब का पालन किया। इसी रीति से वह प्रतिदिन अपना पालन करता और रात को ढाल-तल्वार बाँधकर राजद्वार पर पहरा देता था।

(३६)

ततः स कालिदासश्चारणवेषं विधाय खड्गमुद्वहन् कोशार्धमुत्तरं तेषां सम्मुखमागत्य सर्वानभिलक्ष्य 'जये'त्याशीर्वचनमुदीर्य पप्रच्छ चारणभाषया—'अहो भोजसभापण्डिता! सम्भूय कुत्र जिगमिषवो भवन्तः? कच्चित् कुशलं वो राजा च कुशली? अस्माभिः काशीदेशादागम्यते भोजदर्शनाय वित्तस्पृहया'। ततः परिहासं कुर्वन्तः सर्वे निष्क्रान्ता। ततस्तेषु कश्चित् विपश्चित् तद्गिरमाकर्ण्य तं च चारणं मन्यमानः कुतूहलेन प्राह—अहो चारण! शृणु त्वया पश्चादपि श्रोष्यत एव अतो मयेदानीमेवोच्यते। राज्ञा किलैभ्यो विद्वद्भ्यः पूरणाय समस्योक्ता। तत्पूरणाऽशक्ताः कुपिता देशान्तरे क्वचिज्जिगमिषव एते निश्चक्रमुः। चारणः प्राह—'राज्ञा का समस्या प्रोक्ता?' ततः पठति स विपश्चित्। तां च समस्यां पूरितां श्रुत्वा सर्वे चमत्कृताः। ततः चारणः सर्वान् प्रणिपत्य निर्ययौ।

---

एक समय फ्रांस के बादशाह नैपोलियन बोनापार्ट ने किसी स्त्री से पूछा—'बताओ! किन किन बातों की आवश्यकता है, जिनसे मनुष्य ठीक ठीक शिक्षा पावे'। स्त्री ने उत्तर दिया—'केवल पढी लिखी माताओं की आवश्यकता है'। स्त्री ने बहुत ठीक कहा। सच तो यह है कि बालकों की मुख्य शिक्षा घर पर ही होती है। बच्चों का स्वभाव है कि जो काम वे अपने माता, पिता, भाई, बहिन को करते देखते हैं वही वे आप भी करने लगते हैं। बहुधा छोटी अवस्था में बच्चा अपनी मा के पास रहता है और इसी कारण अपनी बहुत सी बातों में माता का अनुकरण करने लगता है। देखो २-३ वर्ष की अवस्था में बच्चे मा की बोली बोलने लगते हैं। इसका कारण यही है कि जिस बात को वे माता से सुनते हैं उसी को आप भी बोलने लगते हैं।

(३७)

आसीदुज्जयन्तो नाम पुरी। तस्यामुपक्रमो नाम राजा बभूव। स च

शौर्योपार्जितबहुवित्तो नीतिनेत्रो बहुपुत्रश्च परमकृतार्थो बभूव। एकः
रात्रौ निजगृहे सुखं शयानः स्त्रीक्रन्दनं शुश्राव। पश्चादुत्तमस्त्रीक्रन्द
निश्चित्य बहिर्निर्जगाम। रोदनरवानुसारेण गच्छन् नगराद् बहिः कि
स्यपि दूरे सर्वावयवसुन्दरीं स्त्रियमेकां रुदतीं ददर्श।

राजोवाच—'आर्ये सुन्दरि! केन दुःखेन रोदिषि?'

सुन्दर्युवाच— राजन्! तवाहं लक्ष्मीरियद्दिनपर्यन्तं शूरस्य नयर
लिनस्तव भुजच्छायायां स्थितास्मि। इदानीमन्यत्र गच्छामि, इ
रोदिमि'।

राजोवाच—'तर्हि रुद्यते कुतः?'

लक्ष्मीरुवाच-'तवानुरागेण'।

राजा—यद्यनुरागस्तदा त्यागे को हेतुः?

लक्ष्मी -'त्वं न जानासि लक्ष्मीरहं चलप्रकृतिर्नैकत्र चिरं वस्तुं
च्छामि'।

---

तञ्जोर का स्वामी राजा रघुनाथ बड़ा विद्याप्रेमी था। उसकी राजसभा में
अनेक पण्डित रहते थे। वह पण्डितों के साथ धर्म और काव्य के मर्मों का विच
किया करता था। कवि लोग नित्य नये काव्य रचकर राजा को सुनाया करते थे
पुरुष कवियों के साथ स्त्रियां भी उस सभा को सुशोभित करती थीं। वे भी पण्डि
के साथ धर्म और काव्य की आलोचना में भाग लिया करती थीं। वे भी नि
रचनाएँ बनाकर राजा को सुनाया करती थीं। उन विदुषी देवियों में मधुरवा
मुख्य थी। राजा की सभा में जितने पण्डित थे उन सब से अधिक प्रतिष्ठा मधु
वाणी की होती थी। उसकी कविता से राजा बहुत प्रसन्न होता था।

( ३- )

विदितमेवेदं सर्वेषां सूक्ष्मदृशां स्थूलदृशां च यत्—संस्कृतभा
सर्वाभ्यो लोकप्रसिद्धाभ्यो भाषाभ्योऽतिप्राचीना दोषगन्धेनापि रहि
सर्वैः समादृता वर्णनीयविषयानुसारेण यथोपयोगं ललिता मधुरा पर
प्रसन्ना चेत्यादिमहासौष्ठवा। तस्यां च नानाविधा व्याकरण साहित
वेदान्त-न्याय-नीति-काव्य-धर्मशास्त्र-गणित-वैद्यकप्रभृतयोऽगणि
विद्याः सन्ति। यद्यपि ताः सर्वा अपि विद्याः स्वस्वविषयनिरूपणाय
ऽनुपमा एव, तथापि पदार्थनिर्वचने उहापोहसौकर्यसम्पादनेन बुद्धेः
दर्ढीकरणे यस्य कस्यचिद्विषयस्य सम्यङ्निरूपणे च तर्कशास्त्रमेव

सर्वोपरि विद्यते। वदन्ति च वृद्धाः—'काणादपाणिनीये च सर्वशास्त्रोपकारके' इति।

---

(क) एक दिन सैकड़ों विदुषी रमणियों के साथ राजा सभा में बैठा था। कोई स्त्री उसको रामायण गाकर सुना रही थी, कोई सङ्गीत सुना रही थी। एक स्त्री ने महाराज के विषय में एक कविता बनाकर सुनाई। राजा रामचन्द्र जी का अनन्यभक्त था। उस कविता में राजा की उस रामभक्ति का ही वर्णन था। पूरी कविता सुन चुकने पर राजा ने कहा 'मैं इस कविता को जितनी बार सुनता हूँ उतनी ही बार अधिक आनन्द पाता हूँ'।

(ख) जो सब मनुष्यों की भलाई चाहता है, जो सदा और मीठा बोलता है, जो योग्य पुरुषों का मान करता है, जिसका हृदय शुद्ध है, वह मनुष्य अपने कुटुम्ब में शिरोमणि होता है।

(१९)

यद्यप्यत्र उभे शास्त्रे समानोपकारके पठिते, तथापि शब्दशुद्धिमात्रफलकाद् व्याकरणाद् वाक्प्रागल्भ्यादिबहुफलं तर्कशास्त्रमेव। किं बहुना—

'विना व्याकरणेनान्धो, बधिरः कोषवर्जितः।
छन्दःशास्त्रं विना पङ्गुः, मूकस्तर्कविवर्जितः'॥

इति लोकोक्त्यापि 'व्याकरणं विनान्धतुल्येन गानपठनपाठनादिभिः किमपि सम्पादयितुं न शक्यम्, न तु तर्कशास्त्रं विना मूकतुल्येनाकिञ्चित्करेणे'ति द्योतितम्। यद्यपि तर्कभाषादयः प्राचीना ग्रन्था अपि बहवः सन्ति तथापि तेषु सर्वे विषया आवश्यका न सन्तीत्यतो मन्दमतिनाऽल्पबुद्धशास्त्राशयेनापि मया स्वसुतानां भ्रातुष्पुत्राणां च सुखेन बोधाय अन्यग्रन्थेभ्यः, किञ्चित् भित्त्वा प्रायः सर्वानप्यवश्यलेख्यान् विषयान् सुगमया रीत्या यथामति सङ्गृह्य न्यायप्रदीपोऽयं रचितः।

---

(क) जो अपने ही सुख में सुखी नहीं होता किन्तु दूसरे का भी सुख चाहता है, जो दूसरे के दुःख को देखकर प्रसन्न नहीं होता और जो दान देकर पीछे पछताया नहीं करता, उसे आर्यशील सज्जन कहते हैं।

(ख) बुद्धिमान् मनुष्य देश के समस्त व्यवहारों को, समय को तथा जाति के धर्मों को जानकर उसके अनुसार बर्ताव करता है। वह आदि और अन्त को

जानता है । वह जहाँ कहीं भी चला जावे वही श्रेष्ठ मनुष्यों का अधिपति
जाता है ।

( ग ) जो बिना विचारे काम नहीं करता, जो पूछने पर ठीक ही उ
देता है, जो मित्रों के साथ लड़ाई झगड़ा नहीं करता और तिरस्कार पाकर
क्रोध नहीं करता, वह बुद्धिमान् है ।

( घ ) जो विपत्ति पड़ने पर कभी दुःखी नहीं होता, जो आलस्य त्याग
उद्योग करता है, जो समय आनेपर दुःख भी सहता है, वही भार को उठाने
महात्मा है । वही धुरन्धर वीर शत्रुओं को जीतता है ।

( ४० )

बभूव गौडविषये श्रीहर्षो नाम कविः । स च नलचरिताभिध
काव्यं कृत्वा परामृष्टवान्—

'अग्नौ परीक्ष्यते स्वर्णं काव्यं सदसि तद्विदाम् ।
किं कवेस्तेन काव्येन सद्भिर्यन्नानुगृह्यते' ॥

ततस्तत्काव्यं दर्शयितुं पण्डितमण्डलीमुद्दिश्य वाराणसीं जगा
तत्र च कोकनामानं पण्डितं श्रावयामास । कोकस्तु यदा मध्याह्नस
मणिकर्णिकायां स्नानार्थं गच्छति तदा गच्छन्नेवाकर्णयति । श्रीहर्
तमनुगच्छन् पठति प्रत्यहं, परं तदुत्तरं किमपि न प्राप्नोति ।

एकदा श्रीहर्षेणोक्तम्—'आर्य ! महाकाव्ये मया महान् श्रम
तत्परीक्षार्थं त्वामुद्दिश्य महतो दूरादागतोऽस्मि । पथि गच्छतो भव
पुरस्तात् सदसद्विवेकप्रत्याशया पठामि । भवान् न निन्दति न चा
नन्दति, तन्मध्ये कर्णमेव नार्पयति' ।

---

* महाकवि अश्वघोष ने अपने प्रसिद्ध काव्य 'बुद्धचरित' में एक जगह पर लि
है कि—'वाल्मीकि के नाद ने वह उपजाया जो च्यवन महर्षि नहीं बना सके
इस पर एक प्रसिद्ध पण्डित ने लिखा कि—'इस प्रकार के उल्लेख से यह अनु
करना कि, वैदिक ऋषि च्यवन की बनाई हुई कोई रामायण गद्य में थी और
वाल्मीकि, की पद्यमय रचना प्रचलित होने पर लुप्त हो गई, बड़े साहस का
है । उस विद्वान् का यह कहना था कि—'हवा ही चल गई कि च्यवन की राम
वाल्मीकि के पहले थी' । एक दूसरे विद्वान् ने भी अपनी रघुवंश की भूमिक
यह माना है कि 'च्यवनरचित रामायण थी' । अत एव यह विचार करना अनु
न होगा कि—'बुद्धचरित के इस उल्लेख से यह कहाँ तक निकल सकता है' ।

( ४१ )

कोक उवाच–'आः ! कथमहं मध्ये कर्णं नार्पयामि, किन्तु सम्पूर्णं श्रुत्वा तद्गुणदोषान् वक्ष्यामि। काव्य तु मया कर्णे कृतम्, मनसि विचारितञ्च। भवान् न प्रत्येति तदा शृणोतु'। ततो मासमाकर्णितानि पद्यानि पपाठ। तदाकर्ण्य साश्चर्यं सानन्दश्च श्रीहर्षस्तत्पादयो पपात। श्रीहर्ष उवाच–'भो. कोकपण्डित ! परितुष्टोऽस्मि तव महत्त्वेन'। कोकपण्डितस्तु काव्यस्य गुणान् प्रदर्श्य दोषान् समाधाय त श्रीहर्षकविराजं प्रसन्न कृत्वा गृहं प्रस्थापयामास।

---

प्रसिद्ध कादम्बरी का पूर्वभाग हो लिखकर महाकवि बाणभट्ट स्वर्ग में जा विराजे और उस अद्वितीय का कथा उत्तरार्ध बाग के पुत्र ने पूरा किया। उसने पिता के अधूरे काम को पूरा करने के लिए ही अपना उद्योग बताया है और सज्जनता से कहा है कि–'पिता के बोये बीजों की फसल ही मैं इकट्ठा कर रहा हूँ।' इस पितृभक्त और पितृतुल्य कवि का नाम क्या था—इस पर पुराने विद्वानों ने ध्यान नहीं दिया। काश्मीर की हस्तलिखित पुस्तकों के सूचीपत्र में कादम्बरी के उत्तरार्ध के कर्ता का नाम 'पुलिन' दिया है। श्रीनाथ द्वारा निर्मित सूचीपत्र में तथा उदयपुर सूचीपत्र में 'पुलिन्द' नाम है।

( ४० )

अथ गच्छता कालेन राज्ञि दिवङ्गते राज्य लब्ध्वा मुञ्जो मुख्यामात्य बुद्धिसागरनामानं केनापि मिषेण दूरीकृत्य तत्पदेऽन्यं नियोजयामास। एकदा सकलविद्यासु प्रवीणः कोऽपि विशेषतो ज्योतिःशास्त्रवेत्ता ब्राह्मणो राजसभामागत्य 'स्वस्ति देवाये' ति गदित्वोपविष्टः। स उवाच—राजन् ! जना मां सर्वज्ञं कथयन्ति। तस्मात् किमपि पृच्छ। यत —'कण्ठस्था या भवेद्विद्या सा बुधैः सदा प्रकाश्ये' ति। राजापि विस्मयाहङ्कारेण त्रिस्मितस्त बभाषे—'मम जन्मनः प्रभृति यद्यन्मया कृतं तत्सर्वं यथावद् वदसि चेत्तदा भवान् सर्वज्ञ एवे'ति। ततो ब्राह्मणोऽतिगुप्तान्यपि राज्ञ चेष्टितानि प्रोवाच। तस्य शास्त्रज्ञानेन राजा परां मुदमवाप। ततो विप्राय दश उत्तमाश्वान् ददौ।

उस दिन जैसा घोर संग्राम सात्यकि ने किया उसे कौरव बहुत दिन तक न भूल सकेंगे। द्रोण, भोज और कृतवर्मा को हराकर सात्यकि ने जरासन्ध और

महामात्य का वध किया। उनको मारकर सात्यकि आगे बढ़ा। इतने में द्रोण फिर आकर उनके सामने खड़े हो गये। साथ ही साथ दुर्योधन, विकर्ण आदि कौरवों ने एक साथ सात्यकि पर आक्रमण किया किन्तु अर्जुनशिष्य सात्यकि को हराना क्या आसान था? दुर्योधन भाग गया। कृतवर्मा मूर्च्छित होकर गिर पड़ा। अन्त में द्रोण ही सात्यकि का सामना करने को रह गये। घमासान लड़ाई के बाद द्रोण को भी हार माननी पड़ी। उसके बाद सात्यकि के हाथ से सुदर्शन मारा गया। कम्बोज, शक और यवनों की सेना हारकर भागी। दुर्योधन फिर आया, पर इस बार उसे दण्ड भी पूरा पूरा मिला।

( ४३ )

( क ) ततः शर्मिष्ठायां जातं स्वसुतं द्रुह्युं जराग्रहणमयाचत। सोऽभाषत--जरया नरोऽसमर्थो भवति विषयानुपभोक्तुमतो नाहं जरामिच्छामी'ति। ययातिरुवाच—'यस्मात्त्वं मम वचनं न करोषि तस्मात्तव कोऽपि कामः सम्पत्स्यत' इति। ततोऽपरं पुत्रम् अनुमुवाच-'मम जरां गृहाणे'ति। अनुरुवाच---'वृद्धो नरो बालवद् वर्तते। तस्मान्न रोचते मे जरे'ति। ययातिरुवाच-'अतस्तव पुत्रा यौवनं प्राप्य विनाशं गमिष्यन्ती'ति।

(ख) 'अहो! निवर्तध्वं यूयम्। अहमेवास्य शत्रुपक्षपातिनो दुरात्मनः स्वयं निग्रहं कृत्वा यमसदनं प्रेषयामि।' इत्यभिधाय तस्योपरि समारुह्य, लघुभिः चञ्चुप्रहारैस्तं प्रहृत्य, समानीतरुधिरेण प्लावयित्वा तदुपदिष्टमूष्यमूकपर्वतं सपरिवारो गतः।

सूक्ष्मरीति से देखने पर मालूम होता है कि सब भाषाओं की माता निस्सन्देह यह संस्कृतभाषा ही है। मूलस्थान भारतवर्ष से उसका प्रचार जैसे जैसे दूर देशों में होता गया वैसे वैसे उसका अपभ्रंश होकर दूसरी भाषाएं बनती गई।

## पत्रादिलेखनप्रकारः

( १ ) पित्रे पत्रप्रेषणप्रकारः। अर्गलपुरतः।
२८।१०।३६

श्रीमत्सु पूज्यपितृचरणेषु सादरं प्रणतयः सन्तुतराम्।

अत्राहं कुशली, आशासे श्रीमन्तोऽपि सर्वे कुशलिनो भविष्यन्ति। भवदनुमत्याऽहमत्रत्ये 'सेंजांसकालेजा' भिधे महाविद्यालये प्रविष्टोऽ

स्मि। परमत्रान्यत्रापेक्षया व्ययाधिक्यं वर्तते। प्रवेशशुल्कं पाठनशुल्कञ्चापि अत्र गृह्यते। भोजनव्ययोऽपि साधारणतः प्रतिमासस्याष्टौ रूप्यकाः। अतो भवद्भिर्यद्धनं पूर्वं प्रहितमासीत् तत्सर्वं समाप्तिमगच्छत्। सम्प्रति कृपया चत्वारिंशद्रूप्यकाणि धनादेश (मनीआर्डर)—द्वारेण शीघ्रं प्रेषणीयानि। येनाहं स्वकीयं सर्वं कार्यं निर्वोढुं प्रभवामि। अस्तु, मदीयं पठनकार्यमपि साधु भवति। न कापि चिन्ता श्रीमद्भिः करणीया। अत्र सर्वासु परीक्षासु प्रथमश्रेण्यां समुत्तीर्णो भवामि। अतो नूनममेऽपि तथैव स्यादीशकृपातो मे परिणामः। मात्रे सप्रश्रयं मदीयं प्रणामो वाच्यः। तत्रत्यवृत्तान्तपूर्णं शीघ्रमेव देयं पत्रम्। अन्यत्सर्वं भव्यम्।

मवत्पुत्रो—
नवीनचन्द्रः।

---

### (२) गुरवे पत्रम्।

वृन्दावनतः।

श्रीमत्सु गुरुचरणपङ्कजेषु अनेकशो नतयः समुल्लसन्तुतमाम्।

भगवन्! मासचतुष्टयतोऽद्यावधि भवद्भिर्न किमपि पत्रं प्रेपितं सेवकसन्निधावतोऽतीवोत्कण्ठितोऽस्मि श्रीमतां श्रेयो ज्ञातुम्। अधुना झटित्येव पत्रं प्रेषयिष्यन्ति तत्रभवन्तो गुरवः। विशेषतः क्षन्तव्योऽस्मि। किमन्यत्।

गुरुचरणाश्रित —
मुकुन्दशर्मा।

---

### (३) अनुजं प्रति पत्रम्।

चिरञ्जीव! सस्नेहं शुभाशीर्वादा विलसन्तु मे त्वयि।

त्वत्कोमलकराङ्किता प्रहितपत्रिका यथाकालं मे करगताऽभूत्। साद्यन्तमधीत्य महानानन्दो जातः। साम्प्रतं त्वया मासचतुष्टयं यावत्तत्रैवाध्युष्य पठनीयम्। शीघ्रमेव त्वदर्थं किञ्चिद्धनं प्रेषयिष्यामि। भ्रातः अस्माकं कुशलं जानीहि। स्वकुशलं च सर्वदा प्रदेयमेव। इदानीमहं जन्मभूमिं द्रष्टुमनाः स्वगृहं यामि। तत आगत्य तत्रत्योदन्तेन सूचयिष्यामि त्वाम्।

तव शुभेच्छु —
सतीशचन्द्रः।

---

( ४ ) प्रधानाध्यापकायावकाशविषयकपत्रम् ।

श्रीपूज्यप्रधानाध्यापकेषु सततं नतिततयः सन्तुतराम् ।

पूज्या गुरवः ! सादरं सानुनयं विनिवेदनमिदं मामकीने यत्
गेहे कनिष्ठभ्रातुः सच्चिदानन्दस्यास्मिन्नेव मासे चतुर्विंशतितम्यां ति
विवाहो भविता, वरयात्रा च श्रीनगरं यास्यति। तत्र च मदुपस्थिति
तरामावश्यकी। अतश्चतुर्णां दिवसानामवकाशप्रदानतोऽनुग्राह्योऽस्मि
आशासे च मद्विनम्रनिवेदनं स्वीकृतं भविष्यति।

भवतां सेवकः —
पुष्पानन्द
व्याकरणमध्यमाप्रथमखण्डर

---

( ५ ) अन्यविषयकावकाशपत्रम् ।

श्रीमतां पाठशालाप्रधानाध्यापकमहाभागानामग्रेऽभ्यर्थनेयम् ।

प्रभो ! अस्ति सविनयं निवेदनमेतत्–यदहं गतार्धरात्रितो ज्वरप्र
शिरोवेदनया च पीडितोऽस्मि, अतोऽद्य पाठशालामागन्तुं तत्र स्थ
क्षमोऽस्मि । कृपयाद्यतनस्य दिवसस्यावकाशं स्वीकर्तुमर्ह
श्रीमन्तः ।

भवतां वशंवदः—
सुमित्रानन्
दशमश्रेणीस

( ६ ) भारते भातु भारती ।

सुरभारतीकार्यालयतः ।

अयि श्रीमन्तो माननीयाः !

सहर्षमिदमावेद्यते यदद्य 'सुरभारती'नामकपत्रमिदं श्रीमत्सेवाया
दर्शरूपेण सादरं सम्प्रेष्यते । एतस्य त्रिंशत्तमे पत्रे सुरभारतीसन्देशश्चै
प्रकाशितोऽस्ति, स च भवद्भिः कृपया सावधानं पठ्यताम् । अतश्चा
स्यते–सुरभारतीपत्रस्यास्य संरक्षणार्थं ग्राहकत्वमस्योररीकृत्य मामद्
ईकभाजनतां नयेयुस्तत्र भवन्तो लेखादिप्रेषणसाहाय्यञ्च काले क
कुर्युरिति ।

# परिशिष्टम्

## शब्दार्थकोषः–

### पाठ १

#### ( अ )

पुरञ्जन (पु०)=एक मनुष्य का नाम।
अस्थाने ( अ० ) = अकारण।
विषण्ण ( वि० )=उदास।
आयुष्मत् ( वि० )=चिरञ्जीवी।
अलम् ( अ० )=निषेधार्थक।
दौर्मनस्य ( न० ) खिन्नता, उदासीनता।
निर्बन्ध ( पुं० ) = आग्रह, हठ।
व्यामोह ( पु० )=मोह।
आ + लप् ( १ गण०, पर० ) = बातचीत करना।
सम् + तुष् ( ४ गण०, पर० )= सन्तुष्ट होना, प्रसन्न होना।
मुच् ( ६ गण०, पर० )=छोड़ना।
सारस्वतोत्सव० ( पु० ) = ( सारस्वत = सरस्वतीसम्बन्धी उत्सव ) सरस्वती का उत्सव।

#### ( ब )

एकबार=एकदा, कदाचित्।
चुपचाप=तूष्णीम्, मौनम्।
हाल=दशा।
गरमागरम=अत्युष्णम्।
भूलमें हो=भ्रान्ताः ( यूयम् )।
हर एक=प्रत्येकम्।
झगड़ा होना=विग्रह।
सलाह करके=सम्मन्त्र्य।
आगे से = अतः परम्, इत० परम्, भविष्यति।
जल गया = दग्धमभवत् ( दह्, १ गण०, पर०, जलना। )
हिस्सा=भाग०, अंश।

### पाठ २

#### ( अ )

अधुना ( अ० )=अब।
प्रथमतरम् ( अ० )=बहुत पहले।
प्रतिक्रिया ( स्त्री० )=दूर करने का इलाज, उपाय।
यथावृत्तम् ( क्रि० वि० ) = जैसा हुआ हो।
दिव्य ( वि० )=अलौकिक।
शठमति ( वि० )=दुर्बुद्धि।

( ब )

वैरी=शत्रु, अरिः ।

चलते समय=प्रस्थानकाले, प्रस्थानाऽवसरे ।

चारों ओर=सर्वत समन्तात् ।

हवा चलना=वा ( २ गण०, पर०, वाति ) ।

मेरे हाथों से = मम हस्ताभ्याम्, मत्सकाशात्, मत्त ।

मिठाई=मिष्टान्नम् ।

चहचहाना = कूज् ( १ गणा, पर० कूजति ) ।

देखते देखते=पश्यन्, ईक्षमाण ।

पाठः ३

( अ० )

आक्षिप्य ( अ० )=रोककर । (आ + क्षिप् १ गणः, पर० रोकना) ।

परिचय ( पु० )=ज्ञान ।

उषित ( न० )=(वस्+क्त,भूत-कालिक कृदन्त ) रहना ।

जन्तु ( पु० )=प्राणी ।

विद्ध (वि०) = ( व्यध् + क्त, भूत० कृ० ) वेधा गया ।

पातिन् (वि०) = विनाशी ।

यशःकाय ( वि० ) = यशरूपी शरीरवाला ( मृत ) ।

आवेदयतु=बतावो ।

आगम ( पु० )=प्राप्ति ।

समासादन ( न० ) ( =सम्+आ+सद्+णिच्+क्त) प्राप्त करना ।

सबहुमानम् ( क्रि० वि० ) = आदर पूर्वक ( बहुमान = आदर, इह० साथ )

प्राप्तकाल (वि०) = (प्राप्तः कालो येन सः ) जिसका समय आ गया है ।

अपातयत्=भविनाशी ।

( ब )

दो बात के लिए=गुणद्वयेन, द्वाभ्यां गुणाभ्याम् ।

इतना=एतावत्

बचपन = बाल्य ( न० ) ।

फैल गये = ख्यातिं गता, प्रसिद्धा, विश्रुता ।

सुरीला = मधुर ( वि० ) ।

लालसा = तृष्णा ।

पाठ. ४

( अ )

मृदु ( वि० ) = सरल, मुलायम, जिसका प्रभाव न हो ।

करतलगत ( वि० )=हाथ में आया हुआ ।

पाप ( वि० ) = पापी ।

अधि+क्षिप=निन्दा करना ( १ गण, पर० ) ।

एकान्ततः (अ०) = बिल्कुल, सर्वथा ।

कूपमण्डूक (पु०)=कुए का मेंढक, मूर्ख।
अर्थ (पु०) वस्तु।
उप + क्षिप्=छेड़ना (उपस्थित करना)।

(ब)

जीत सकना=जेतुं शक (५ गण, पर०)।
आजतक=अद्य यावत्।
सब तरह=सर्वथा, सर्वप्रकारेण, सर्वात्मना।
हक=अधिकार (पु०)।
आशा करते हो=आशास्से (आ + शास् २ गणः, आ०)।
तरफ=पक्ष (पु०)।
हो सकता है=सम्भवति।
चाहना=स्निह (४ गण, पर०, स्निह्यति)।

पाठः ५

(अ)

शरीरस्थिति (स्त्री०)=(शरीर की स्थिति-निर्वाह) जीवित रहना।
अपहन्ति=(अप + हन्) मिटाता है, दूर करता है।
शरीरावसाद (पु०)=(शरीर + अवसाद थकावट) शरीर की थकावट या कमजोरी।
ओज (न०)=बल, तेज।
निद्रानिष्ठ (वि०)=निद्रा में स्थित, सोया हुआ।
जन् (णिच्)=उत्पन्न करना।
श्रान्ति (स्त्री०)=थकावट।
अप + नी=दूर करना।
साम्य (न०)=समता।
तन्-(८ गण, उ० प०—तनोति, तनुते) करना।
प्रसाद (पु०)=प्रसन्नता।
स्वावसान (न०)=(स्व—अपना, अवसान-समाप्ति) अपना अन्त।

(ब)

ज्योतिर्विद्या=ज्योतिःशास्त्रम्, ज्यौतिषम्।
वास्तव में=वस्तुतः।
छोटा=कनीयस्।
इतनी=एतावती, इयती।
व्यतीत करना=वि + अति + इण् (२ गण, पर०)।
बहुत=भूयस् (अ०)।

पाठः ६

(अ)

उत्तरापथ (पु०)=उत्तरी हिन्दुस्तान।
श्रद्धापरायण (वि०)=श्रद्धा में लगा हुआ, श्रद्धासक्त।

नियन्तृ(पु०)=नियम में रखने वाला। हैम (वि०) सोने का बना हुआ।
महिमा ( महिमन् पुं० )=गौरव। हृ=( १ गण, पर० ) चुराना।
अनु + इण्=पीछे पीछे घूमना। भवितव्यता=होनहार, भाग्य।
सख्य ( न० )=मित्रता।

( ब )

चार बज चुके हैं = चतुर्वादन सञ्जातम्। आवश्यक=नैत्यिक ( वि० )।
लगभग=प्राय, प्रायेण, प्रायशः (अ०)।
बिस्तर = शय्या, आस्तरण (न०)। अगोछा=उपयत्नम्।
योग्यतानुसार = योग्यतानुकूलम्।

पाठ ७

( अ )

यथाकर्म(क्रि०वि०)=कर्म के अनुसार। सुकृत ( न० )=पुण्य, उत्तम कर्म।
वि=तृ=देना। असुकृत ( न० ) = पाप, दुष्कर्म।
कारागार ( पु० )=कैदखाना। अभाव (पु०)= न होना, न रहना।
दारा (पु०)=(नित्य बहुवचनान्त) स्त्री०। हित्वा=छोड़कर ( हि = त्यागा )

( ब )

छिपाना = गोपनम्। छिपना = तिरस् + धा, तिरोधा, ( ३ गण०, उभयपदी )।
खासी=कासः।
बिजली=विद्युत् ( स्त्री० )। होस्टल =छात्रावास।
मेज=लेखनाधार। जगमगाना=दीप्, (४ गण, आ०)
पलङ्ग=पर्यङ्क। कुर्सी = पीठक ( न० ), आसन्दी ( स्त्री० )।
बड़ा=विपुल ( वि० )।

पाठः ८

( अ )

कुड्य ( न० )=दीवार। कीलक ( न० )=कील।
बन्ध=( ६ गण प० ) बांधना। परि + भ्राम् =घुमाना।
श्रेष्ठिन् ( पु० )=सेठ। इतरा=दूसरी।
दण्डाघात (पु०)=(दण्ड+आघात) डण्डे की चोट। विशरारुता = फैलना, फैलाव, बिखरना।

(ब)

अचानक=अकस्मात्।
चाल=अभ्यासः।

बचाना=रक्षणम्।
धोखा खाना=वञ्च्, प्र + त।

पाठ. ९

(अ)

कान्दविक (पु० )=हलवाई।
मुक्तामोदक (पुं०)=मोतीचूर के लड्डू।

पोलिका (स्त्री० )=गेहूँ के आटे की पूरी।

(ब)

शिकायत करना=आ + क्षिप्, (६ गण, पर० )।

पड़ोसमें रहनेवाली=प्रतिवेशिनी।
कङ्कर=दृषत्कण (पु०)चूर्णखण्ड(पु०)।

पाठ १०

(ब)

साहूकार=श्रेष्ठी।
डयोढ़ी=देहली द्वारपिण्डी (स्त्री०)।
चौबारा=अट्ट (पु० न०)।

समय पाकर=कालेन, समय प्राप्य।
थूकना=ष्ठिव् (४ गण, पर०)।
घण्टी=घण्टिका।

पाठ. ११

(अ)

पान्थ (पु०) = राहगीर।
घर्मार्त = (घर्म + आर्त) धूप से व्याकुल।
तदवस्थम्=( सा अवस्था यस्य स तदवस्थ तम्) उस दशा में पड़े हुए (को)।
चर्मकार.=चमार।

लब्धसंज्ञ.=(लब्धा संज्ञा येन स.) होश में आया हुआ।
विपणि. (स्त्री० )=दूकान।
उद्धृत्य (अ० )=निकाल कर।
बिन्दुशः (अ० )=बूँद बूँद।
प्रतिबन्ध (पु० )=रुकावट।

(ब)

पोता= पौत्र.।
सताना = पीड् (१० गण, पर०)— पीडयति।
चिल्लाना=क्रन्द् (१ गण, पर०)।
सदा के लिये सोना = मरणम्, (मृ १ गण, आ०)।

बाबा=पितामहः।
इधर उधर=इतस्ततः।
तलाश करना=अनु + इष् (४ गण, प०), मार्ग (१० गण, प०) (अन्विष्यति, मार्गयति)।

पाठः १२

( अ )

विगतनिद्र·=(विगता निद्रा यस्य स) जगा हुआ।

आस्तरासन्नम् ( आस्तर बिछौना, आसन्न समीप) बिस्तरे के पास।

उपवीत ( न० )=यज्ञोपवीत।

वसति ( स्त्री० )=निवासस्थान।

बहुश ( अ० )=अनेकवार।

पितृकल्प·=पिता के तुल्य।

( ब )

बालू का पुल=बालुकासेतु ( पु० )।

बहना=प्र+वह ( १ गण, पर०।)

फेंकना=क्षिप् ( ६ गण, प० ), अस् ( ४ गण, प० )।

बारबार = पुन पुनः, भूयो भूय।

अनायास ही=अनायासमेव, सारल्येनैव, लीलयैव।

पाठ· १३

( अ )

द्रविण ( न० )=धनम्।

वचोभङ्गि· ( स्त्री० )=कहने का ढग।

अवतार्य ( अ० )=उतारकर ( अव=त णिच्, उतारना )।

सीद् = ( १ गणः, पर० ) पीड़ित होना।

पाठ १४

( अ )

निरङ्कुशः=स्वाधीन, स्वतन्त्र, बिना रोक टोक का।

वि + मृश् ( ६ गण, पर० )= विचारना।

ईश्वर =समर्थ, सम्पन्न।

सम + विद् + णिच्=समझना।

व्यसनमहागर्तं =( व्यसनम् एव महागर्त तत्र) कष्टरूपी बड़े गड्ढे में।

क्षपणम् ( न० )—विनाश।

गाङ्गय ( पु० )=भीष्म।

यापयितव्यः=बिताना चाहिए, ( या + णिच् + तव्य· )।

( ब )

नीचे=अधस्तात्, अध (अ०)।

तङ्ग=सङ्कुचित ( वि० )।

किनार-किनारे=तटेन, तीरेण।

संयोगवश=सयोगात्, दैवयोगात्

एक दूसरे के सामने=अन्योन्यस्य पुरत।

मुड़ कर=परिवृत्य ( परि + वृ + ल्यप् )।

एक ओर = एकतः ( अ० )। दूसरी ओर = अपरतः ( अ० )।
फिसलना = स्खलनम्। धीरे धीरे = शनैः शनैः ( अ० )।

पाठ १५

( अ )

आसमुद्रम् = समुद्रपर्यन्त। प्रशासति = शासन करते हुए ( प्र + शास + शतृ, सप्तमी वि० )।
तद्रुरुकर्पासहिष्णु = (तद् + उरुक पं + असहिष्णु ) उसकी वृद्धि को न सहने वाला। विषाद ( पु० ) = दुःख।
प्रस्तुत ( वि० ) = तयार। हस्तलाघवम् = हाथ की सफाई, कौशल।

( ब )

महिमा (महिमन्) (पु०) = गौरवम्। गाई गई है = वर्णिता, गीता।
चर्चा = प्रसङ्ग ( पु० )। होनेवाला = जायमान, उत्पद्यमान (वि०)।

पाठ १६

( अ )

कौतुकम् = आश्चर्यजनक बात। अपेयात् = पृथक् हो जावे ( अप + इण् + लिङ् )।
जीवितशल्यम् = जीवन का काँटा, दुःखदायिनी। पटहो दापित = घोषणा कराई।
नयनविकला = अन्धी। नीरुज् = रोगरहित।

पाठः १७

( अ )

प्रमत्त' = ( वि० ) = पागल। वातग्रस्त ( वि० ) = उन्मादी।
असमम् ( क्रि० वि० ) = अनुचित। निर्विण्ण' ( वि० ) = ऊब गया, ( निर् + विद् + क्त )।
सज्ज ( वि० ) = तयार।
कोपारुणितलोचन = ( कोप + अरुणित लोचन ) गुस्से से लाल हैं नेत्र जिसके। चतुरङ्गसेना = हाथी, घोड़े, रथ और पैदल सिपाही वाली सेना।

( ब )

पिछले समय में = पुरा। हर प्रकार की = सर्वविधा ( वि० )।
खुद = स्वयम्। एक वन से दूर वन में = वनाद्वनम्।
चलते चलते = क्रमेण गच्छन्। काटकर = कर्तित्वा।

तद् वृत्तम् = यह हो गया । अपाय ( पु० ) = विनाश ।
विराव ( पु० ) = शब्द ।

( व )

यत्न करना = यत् ( १ गण ,आ० ) बावडी = वापी ।
तालाब = तडाग ( पु० ) । खुदवाना = खनु+णिच् ,
पास = समीपम् , सविधम् । ( खानयति ) ।

पाठ २४

( अ )

शावक ( पु० ) = बच्चा । नीवार (पु०) = एक प्रकार का चावल
क्रोड (पु०) = गोद । का अनाज ( मुनियों का अन्न)।
स्थातव्यम् = जिन्दा रहेगा । अपकीर्ति (स्त्री०)= अपयश, निन्दा।

( ब )

खिलना = वि + कस् (१ गणः, प०) । मछली = मत्स्य, मीन ( पु० ) ।
खेलना = वि + हृ (१ गणः, पर० ) ऐसा लगा = तथाऽभात् ।
विहरति । मत छोड़ = मा मुञ्च ।

तरकस = इषुधि ( पु० ) । पाठ २९

( अ )

षटपदम्पती = चिड़ियों का जोड़ा । निलय ( पु० ) = घर, घोंसला ।
घर्मार्त =घाम-धूप से पीड़ित । पुष्करः ( न० ) = सूँड़ ।
विशीर्ण (वि०) ( वि+शॄ+क्त ), अभ्येत्य = ( अभि + इण् + ल्यप् )
बिखर गया । पास जाकर ।
सत्य ( वि० ) = सच्चा । गजापसद = नीच दुष्ट हाथी ।

( ब )

घूमते घूमते = परिभ्रमन् । प्यास = पिपासा, तृषा ।
अन्धा = अन्ध , नेत्रहीन । दूर हो जा = अपसर ( अप+सृ,
थोड़ा = अल्पम् , किञ्चित् । १ गण , पर० ) ।
अभी=सत्वरम्, इदानीमेव, अधुनैव । वाणी से = वचनादेव ।

पाठः ३६

( अ )

आसाद्य = पाकर, जाकर इष्टा = प्रिया ।
भेक ( पु० ) = मेंढक । कियन्मात्र = कितना, क्या हस्ती है

वराक ( वि० ) = बेचारा। मन्त्र ( पु० )=सलाह।

( च )

आसानी से=अनायासेन। कुछ कुछ=यत्किमपि, यत्किञ्चित्।
निरादर करने से=तिरस्कारेण।

पाठः २७

( अ )

वीर्यातिरेक ( पु० )=( वीर्य+ अतिरेक) पराक्रम की अधिकता। समयधर्म =ठहराव, समझौता।
प्राणयात्रा = जीवननिर्वाह, भोजन।
उच्छेदन ( न० ) = विनाश। श्वापद ( पु० )=व्याघ्र आदि जानवर।

( च )

व्याकुल होकर=व्याकुलीभूय, सन्तप्य। बातचीत करना = आ+लप्, ( १ गण, पर० )।
व्यर्थ ही = व्यर्थमेव, वृथैव। प्रतिज्ञा करना=प्रति + ज्ञा ( जा ), ( ६ गण पर० )।
ऊपर से=उपरिष्टात् ( अ० )। टुकड़ा = खण्ड ( पु० )।
चोंच = चञ्चु ( स्त्री० )। उड़ना=उद्+डी, (४ गण, आ० )।
पकड़ कर = आदाय, गृहीत्वा।

पाठः २८

( अ )

शराव (पु०)=कुल्हड़। कराल ( वि० ) = नीच, भयङ्कर दुष्ट।
शक्तुशरावम्=शराव भर सत्तू। प्रत्युद्धार ( पु० ) = बदला लेना।
परिवारसहारसम्भवस्य=परिवार के नाश से उत्पन्न।

पाठ २९

( अ )

दायाद ( पु० ) = हिस्सेदार, कुटुम्बी। उद्वेजित =(उद् + विज् + णिच्+क्त) सताया हुआ।
अरघट्टघटी=अरहट।
अश्रद्धेय ( वि० )=विश्वास के अयोग्य। विभाव्य=( वि + भू+णिच + ल्यप् ) सोचकर।
परिभव ( पु० ) = तिरस्कार। सङ्गम ( पु ) = मेल।

( च )

दर्पण = दर्पण, आदर्श ( पु )। किस प्रकार=कथम्।

पाठ ३०

( अ )

आश्रम ( पुं० )=स्थान। ह्रद (पु०)=गड्ढा,कुण्ड,गहरा तालाब।

विद् = होना ( ४ गण , आ० ) ।
प्रतीत ( वि० ) = विख्यात ( प्रति + इण् + क ) ।
योजन ( न० ) = ४ कोस, ८ मील ।
सू = उत्पन्न करना ( २ गण आ० )
मातृष्वसा ( स्त्री० ) = मौसी ।

( ब )

बहुत दिन हुए = अतीते बहुतिथे काले ।
नौकरी = सेवा वृत्ति ।
महीना लेना = वर्तन ( न० ), मासिक ( वि० ) ।
द्वारपाल = द्वारपाल, द्वास्थ ( पु० )
यदि आज्ञा हो तो = आज्ञापयं चेत् आदेशश्चेद् भवताम् ।
मुँह फेर कर = मुख परावर्त्य ।

पाठ ३६

( अ )

दृक्पथ ( पु० ) = दृष्टि के सामने ।
यष्टि ( स्त्री० ) = छड़ी, हाथकी लकड़ी ।
प्रमुख ( वि० ) = मुख्य, आदि ।
दृश्य ( न० ) = देखने योग्य व: नजारा ।
विलाससदन (न०) = विलासगृह ।
वासस् ( न० ) = वस्त्र ।

( ब )

भेद = रहस्य ( न० ) ।
भण्डारी = कोषाध्यक्ष, कोषपाल (पु०) ।
चौथाई = अर्धार्ध ( न० ), चतुर्थांश ( पु० ), तुर्यभाग ( पु० ) ।
किसी न किसी दिन = कदाचित् ।
बाँटना वि + भज, ( १ गण, प विभजति ) ।
ढाल = चर्मफलकम् ।
पहरा देना = उप + स्था, (१गण पर०)
लूला = खञ्ज ( वि० )

पाठ ३७

( अ )

चारण ( पु० ) = भाट ।
उदीय = कहकर ।
जिगमिषु ( वि० ) = जाने की इच्छा वाला ।
विपश्चित पु० = विद्वान् ।
निरूप्य = देखकर ।
सम्भूय = मिलकर, इकट्ठे होकर ।
स्पृहा = इच्छा ।

( ब )

बादशाह = नृप अधिपति ।
छोटी अवस्था = बाल्य, बाल्यावस्था, शैशवावस्था ।
बोली = वाणी, वाच् ( स्त्री० ) ।
पढ़ी लिखी = विदुषी ( स्त्री० ) ।
बच्चा = शिशु ।

पाठः ३८

( अ )

शौर्योपार्जितबहुवित्त=पराक्रम से कमाया है बहुत धन जिसने। नीतिनेत्र = नीति ही नेत्र जिसके, नीतिज्ञ।

चलप्रकृतिः = चञ्चल स्वभाव की। क्रन्दन ( न० )=रोना।

( ब )

मर्म=रहस्य ( न० )। रचना=वि + रच्।

भाग लेना=सहयोगदान (दा, ३ गण, उ० प० )। बनाकर=निर्माय, विरचय्य।

पाठ ३९

( अ )

सूक्ष्मदृश् (क्) (वि०) = विचारशील, बुद्धिमान। स्थूलदृश् (क्) (वि०) = साधारण बुद्धि वाला।

दोषगन्ध (पु०) = थोड़ा भी दोष। परुष (वि०) = कठोर।

ऊहापोह ( पु० ) = कल्पना, तर्क वितर्क। तर्कशास्त्र ( न० ) = न्यायशास्त्र।

काणाद ( वि० ) = कणादमुनि विरचित तर्कशास्त्र। पाणिनीय ( न० ) = पाणिनि मुनि विरचित व्याकरणशास्त्र।

( ब )

जितनी बार = यावत्कृत्व ( अ० )। उतनी बार = तावत्कृत्व ( अ० )।

भलाई = हितम् ( न० )। मीठा = मधुर ( वि० )।

पाठ ४०

( अ )

पङ्गु ( वि ) = लगड़ा। मूक ( वि ) = गूँगा।

ख्यापितम् = प्रकट किया। भ्रातृपुत्र ( पु० ) = भतीजा।

( ब )

पछतावा करना = पश्चात्ताप, ( ४ गण, आ० )। बर्ताव करना = वृत् (१ गण, पर०)।

जहा कहीं = यत्र कुत्रापि। लड़ाई झगड़ा = कलह ( पु० ), कलि ( पु० )।

भार उठाने वाला = भारोद्वाही (वि०)।

पाठ ४१

( अ )

गौडविषय ( पु० ) = गौड देश, ( यह देश बङ्गाल में है )। कर्णमेव नार्पयसि = सुनते ही नहीं हो।

सदस् ( न० ) = सभा।

(ब)

एक जगह = एकस्थले। उपजाना = उत् + पद् (णिजन्त)।
हवा चलना = प्रवातोऽभवत्। निकलना = सिध्, (४ गण, पर० सिध्यति)।

पाठ ४२

(अ)

प्रत्येषि = विश्वास करते हो। समाधाय = समाधान करके।

(ब)

पूरा किया = पूरयामास, अपूरयत्। इकट्ठा करना = सङ्ग्रह, (सम् + ग्रह, ९ गण, उ० प०)।
फसल = कृषिफलम्।
अधूरा = असम्पूर्ण, असमाप्त (वि०)।

पाठ ४३

(अ)

दिवगत (वि०) = मृत। मिष (न०) = बहाना।
मुद् (स्त्री०) = प्रसन्नता।

(ब)

भूलना = वि + स्मृ, (१गण, पर०)। हरा कर = पराजित्य।
इतने में = तदैव। सामने = पुरतः, अग्रे, सम्मुखम् (अ०)।
आक्रमण करना = आ + क्रम्। सामना करना = प्रति + युध्, (४ गण, आ०)
घमासान = तुमुल (वि०)।

पाठ ४४

(अ)

काम (पु) = अभिलाष, इच्छा। निग्रह (पु) = दण्ड।
यमसदन (न०) = (यम मृत्यु, सदन=गृह) मृत्युलोक। लघु (वि०) = हल्का।
प्लावयित्वा = भिगोकर।

(ब)

सूक्ष्म रीति से = सूक्ष्मया दृष्ट्या। मालूम होता है = प्रतीयते।
जैसे जैसे = यथा यथा। भीख माँगना = भिक्षावृत्ति (स्त्री०)।
कुँजड़ा = शाकविक्रेता, शाकवणिक्।

॥ इति ॥

# परिशिष्टम्

## अक्षरमाला ( वर्णमाला )

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १. | अ | इ | उ | ऋ | ऌ = ह्रस्व स्वर । |
| २ | आ | ई | ऊ | ॠ—ए ऐ ओ औ = दीर्घ स्वर । | |
| ३ | क | ख | ग | घ | ङ = कवर्ग ( कु ) |
| ४ | च | छ | ज | झ | ञ = चवर्ग ( चु ) |
| ५ | ट | ठ | ड | ढ | ण = टवर्ग ( टु ) |
| ६ | त | थ | द | ध | न = तवर्ग ( तु ) |
| ७ | प | फ | ब | भ | म = पवर्ग ( पु ) |
| ८ | य | र | ल | व | = अन्तस्थ |
| ९ | श | ष | स | ह | = ऊष्म |

संस्कृत तथा हिन्दीभाषा की यह अक्षरमाला लौकिकी है। संस्कृत भाषा के समस्त पद अक्षरों से निर्मित है। प्रत्येक भाषा वाक्य रूप होती है। वाक्य पदों से, पद अक्षरों से और अक्षर वर्णों से कल्पित है। इस प्रकार भाषा के उपादान कारण वर्ण ही ठहरते हैं। अखण्ड एकत्व व्यवहार के योग्य स्पष्टध्वनि को 'वर्ण' कहते हैं। जिस वर्ण का बिना किसी की सहायता के उच्चारण किया जा सके, उसे 'स्वर' कहते हैं। तथा जिसका उच्चारण ( १ ) स्वर की सहायता के बिना न किया जा सके उसे ( २ ) 'व्यञ्जन' कहते हैं। ऊपर प्रदर्शित अक्षर माला में प्रथम तथा द्वितीय पंक्ति में स्वर लिखे गये हैं। शेष व्यञ्जन हैं। केवल व्यञ्जनों का उच्चारण न किया जा सकने के कारण उनमें प्रथम स्वर 'अकार' जोड़ा गया है। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि हम अक्षर ही लिखते हैं न कि वर्ण और इसीलिये हमने 'अक्षरमाला' शब्द का व्यवहार किया है। यद्यपि अक्षरों का निर्माण वर्णों से होने के कारण वर्णों की ही लिपि ( ध्वनिरूप अक्षरों का स्मरण कराने वाले रेखारूप चिह्न ) होनी चाहिये। तथापि स्वर-परतन्त्र व्यञ्जनों का

---

( १ ) स्वयं राजन्त इति स्वराः। ( २ ) अन्वग् भवति व्यञ्जनम्।

उच्चारण स्वत. नहीं किया जा सकता अतः अक्षरों के ही चिह्न 'लिपि' नाम से कल्पित किये गये हैं । इसलिए भाषा में वर्णों का ही प्रयोग किया जाता है अक्षरों का नहीं । यदि श्री लिखना होगा तो Sri ये तीन वर्ण लिखे जायेंगे।

जिसका विभाग न हो सके ऐसे एक नाद ( ध्वनि ) को 'वर्ण' कहते हैं। केवल अथवा व्यञ्जन मिश्रित स्वर को 'अक्षर' कहते हैं । यह वर्ण और अक्षर में परस्पर भेद है । इस प्रकार यह स्पष्ट है कि केवल स्वर के वर्ण या अक्षर दोनों नाम हो सकते हैं । केवल व्यञ्जन वर्ण ही होता है । लिपि में अपने अपने चिह्नों से केवल स्वरों का निर्देश किया जाता है, व्यञ्जन मिश्रित स्वरों का निर्देश करने के लिये अन्य चिह्न कल्पित किये गये हैं । यथा —

| | | |
|---|---|---|
| क् + अ = क | क् + उ = कु | क् + ए = के |
| क् + आ = का | क् + ऊ = कू | क् + ऐ = कै |
| क् + इ = कि | क् + ऋ = कृ | क् + ओ = को |
| क् + ई = की | क् + ॠ = कॄ | क् + औ = कौ |

इत्यादि । 'क्' इसके समान व्यञ्जनों के नीचे तिरछी रेखा, उनसे स्वरांश की पृथकता को सूचित करती है । यद्यपि लोक में अक्षरों का व्यवहार होता है तथापि वैयाकरण वर्णों का ही व्यवहार करते हैं । इसलिये 'क' 'कि' 'कु' इत्यादि लिपियाँ एक २ अक्षर का बोध कराने पर भी दो वर्णों से निर्मित मानी जाती हैं । अतएव इनको व्याकरण में दो वर्ण माना जाता है ।

## अक्षर-विभाग ( स्वर-विभाग )

वर्णों के स्वर तथा व्यञ्जन ये दो महाविभाग प्रथम कहे जा चुके हैं । उच्चारण काल की मात्रा के अनुसार स्वर तीन प्रकार के हैं—

१—एक मात्रा से अ, इ, उ इत्यादि के समान जिनका उच्चारण किया जाय वे ह्रस्व स्वर कहाते हैं ।

२—आ, ई, ऊ इत्यादि के समान दो मात्राओं से उच्चार्यमाण स्वर दीर्घ स्वर कहाते हैं ।

३—अ ३, इ ३, उ ३ इत्यादि के समान तीन मात्राओं से उच्चार्यमाण प्लुत स्वर कहे जाते हैं ।

इन वर्णों में ह्रस्व तथा दीर्घ वर्णों से ही पद बनाये जाते हैं । इन स्वरों में

ऌ' वर्ण का प्रयोग बहुत कम होता है। दीर्घ तो कहीं भी प्रयुक्त नहीं होता है। ए, ऐ, ओ, औ इन चार वर्णों के ह्रस्व हिन्दीभाषा में प्रयुक्त होने पर भी संस्कृत में उपयुक्त नहीं है। शेष अ, इ, उ, ऋ ये चार ही तीनों प्रकारके काम में लाये जाते हैं।

## व्यञ्जन-विभाग

स्वरों के समान व्यञ्जनों में जाति भेद नहीं है। उनका विभाग उनको समुदाय से पृथक् करके पृथक् पृथक् नाम रखना ही है। उनमें से क से म पर्यन्त २५ वर्ण 'स्पर्श' अथवा 'वर्ग' कहे जाते हैं। य र ल व (४) 'मध्यम' अथवा 'अन्तस्थ' और श ष स ह ये चार वर्ण 'ऊष्म' कहे जाते हैं। स्पर्श अक्षरों में पाँच वर्णों का एक २ वर्ग माना गया है। अत पाँच वर्ग होते हैं और वे कवर्ग, चवर्ग इत्यादि आदि वर्ण के नाम से पुकारे जाते हैं।

इन वर्गों के तृतीय, चतुर्थ, पञ्चम, वर्ण तथा मध्यम वर्ण मृदु व्यञ्जन कहाते हैं, शेष कठोर व्यञ्जन।

व्याकरण शास्त्र मे वर्णों के कुछ सांकेतिक नाम रखे गये हैं जिनको 'प्रत्याहार' कहते हैं। उनमें से मुख्य २ अत्युपयोगी कुछ 'सांकेतिक' * नीचे दिये जाते है --

१--अल्--समस्त वर्ण।
२--अच्--स्वर मात्र।
३--अक्--अ इ उ ऋ ऌ।
४--हल्--सम्पूर्ण व्यञ्जन।
५--हश्--मृदु व्यञ्जन।
६--अश्--सम्पूर्ण स्वर तथा मृदु व्यञ्जन।
७--यण्--अन्तस्थ वर्ण।
८--यर्--हकार के अतिरिक्त समस्त व्यञ्जन।
९--यय्--ऊष्माक्षरों के अतिरिक्त शेष व्यञ्जन।
१०--झल्--वर्गों के पञ्चमाक्षर रहित व्यञ्जन।

* सांकेतिक नामों को स्कूल में छात्रों को भी ध्यान से याद कर लेना उनको सन्धि नियम याद करने में सरलता होगी।

११—झय्—अनुनासिक तथा ऊष्माक्षर रहित समस्त व्यञ्जन।

१२—खर्—वर्गों के प्रथम द्वितीयाक्षर तथा श ष स।

## स्थान विचार

अकुहविसर्जनीयानां कण्ठः। इचुयशानां तालु। उपूपध्मानीयानामोष्ठौ। ऋटुरषाणां मूर्धा। लृतुलसानां दन्ताः। एदैतोः कण्ठतालु। ओदौतोः कण्ठोष्ठम्। वकारस्य दन्तोष्ठम्। ञमङणनानां नासिका च। नासिकानुस्वारस्य। विसर्गसूचक विसर्जनीय, जिसका उच्चारण अर्धहकार के सदृश किया जाता है। पदान्त में उसका उच्चारण भेद है। अर्ध मकार के सदृश ध्वनि विशेष 'अनुस्वार' कहा जाता है। विसर्ग और अनुस्वार कोई स्वतन्त्र वर्ण नहीं हैं क्योंकि इनसे किसी पद का निर्माण नहीं होता, केवल स्वरों के अन्त में उनका प्रयोग होता है। अतएव इनका वर्णमाला में पाठ नहीं है। वर्णों का स्थान विभाग निम्न चित्र द्वारा प्रदर्शित किया जाता है—

| स्वर | कण्ठ | तालु | ओष्ठ | मूर्धा | दन्त | कण्ठतालु | कण्ठोष्ठ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | अ | इ | उ | ऋ | लृ | ए ऐ | ओ औ |
| खर | क | च | प | ट | त | | |
| अतिखर | ख | छ | फ | ठ | थ | | |
| मृदु | ग | ज | ब | ड | द | | |
| घोष | घ | झ | भ | ढ | ध | | |
| अनुनासिक | ङ | ञ | म | ण | न | | |
| मध्यम | | य | व | र | [illegible] | | |
| ऊष्म | ह | श | | ष | स | | |

## प्रयत्न विचार

सम्पूर्ण वर्ण मुख गत उन उन स्थानों से श्वास निकलने से उत्पन्न होते हैं, अतः श्वास प्रक्षेपण के लिये किया हुआ प्रयास ही 'प्रयत्न' शब्द से [illegible]

होता है। वह दो प्रकार का है—आभ्यन्तर और बाह्य। प्रथम आभ्यन्तर प्रयत्नों का विचार किया जाता है—स्वरों के उच्चारण में श्वासवायु स्वच्छन्दता से (बिना किसी रुकावट) के निकलता है अतः स्वरों का 'विवृत' प्रयत्न है। व्यञ्जनों के उच्चारण में श्वास अन्दर नियन्त्रित हो जाता है और बाहर नहीं निकलता, इसी कारण व्यञ्जनों का उच्चारण स्वतन्त्र नहीं हो सकता (स्वर की सहायता बिना) यह कहा गया है। ऊष्माक्षरों के उच्चारण में भी श्वास कुछ थोड़ा सा निकलता है, इसलिये उनका 'ईषद्विवृत' प्रयत्न है। स्पर्शाक्षर (क से म पर्यन्त) उन उन स्थानों में वायु के बल के साथ स्पर्श होने से उत्पन्न होते हैं, अतः उनका स्पृष्ट प्रयत्न है। और इसी कारण उनकी 'स्पर्श' संज्ञा है। अन्तस्थ वर्णों के उच्चारण में श्वास वायु का थोड़ा ही स्पर्श होता है, अतः उनका 'ईषत्स्पृष्ट' प्रयत्न है। इस प्रकार 'विवृत' 'ईषद्विवृत' 'स्पृष्ट' और 'ईषत्-स्पृष्ट' ये चार आभ्यन्तर प्रयत्न हैं। स्वरों में ह्रस्व अकार का संवृत प्रयत्न माना जाता है। बाह्य प्रयत्न ११ प्रकार का होता है। उसी के आधार पर वर्णों के 'खर' आदि भेद किये गये हैं। ये अत्यन्त उपयुक्त नहीं हैं, अतः इनका यहाँ विस्तृत उल्लेख नहीं किया जाता है।

उक्त स्थान और प्रयत्न जिन वर्णों के परस्पर समान होते हैं वे 'सवर्ण' कहलाते हैं। स्थान और प्रयत्न की सहायता होने पर भी अच् और हल् (स्वर और व्यञ्जन) सवर्ण नहीं माने जाते। इसका सारांश यह है—स्थान और प्रयत्न रूप उपाधि के द्वारा जिन वर्णों के अनेक भेद हो जाते हैं, उन वर्णों में वे सब भेद परस्पर सवर्ण माने जाते हैं। इस प्रकार के भेद स्वर और अन्तस्थ वर्णों के ही होते हैं। इसलिये एक ही स्वर के ह्रस्व, दीर्घ आदि भेद सवर्ण होते हैं। इसी प्रकार अनुनासिक और अननासिक य, व, ल वर्ण परस्पर सवर्ण हैं। सवर्ण वर्णों में एक भेद को विधान किया हुआ कार्य, अन्य को भी करना चाहिये। जैसे—अकार को जो कार्य विधान किया जाय वह आकार को भी करना चाहिये। इकार को विधान किया हुआ कार्य ईकार को भी करना चाहिये, इत्यादि। जहाँ एक ही भेद को कार्य करना अभिप्रेत होता है वहाँ पाणिनि स्वरों में 'त्' वर्ण जोड़ देते हैं। जैसे—अत्, इत्, उत् इत्यादि। इस प्रकार अ=सर्व प्रकार का अकार। अत् = ह्रस्व अकार। इ=सब प्रकार का इकार। इत्=ह्रस्व इकार इत्यादि।

---

# परिशिष्टम् २

## सन्धिप्रकरण

'सन्धि' शब्द का अर्थ मेल अथवा मिलना है, परन्तु यहाँ दो अक्षरों के मिलाने वाले कार्य सन्धि शब्द से अभिप्रेत हैं। प्रकृति प्रत्यय अथवा दो पदों के परस्पर मिलाने में पूर्व शब्द के अन्त्य वर्ण, पर शब्द के आदि वर्ण अथवा दोनों (पूर्व पर वर्णों के स्थान में) के स्थान में जो विकार उत्पन्न होते हैं। वे सन्धि कार्य कहे जाते हैं। यह विकार आदेश, आगम, द्वित्व और लोप इन में से कोई एक होता है। सन्धि तीन प्रकार की सम्भव हो सकती है।

१ पद मध्य मात्र में होने वाली,

२ पदान्त में की जाने वाली,

३ पद मध्य तथा पदान्त दोनों स्थानों में की जाने वाली सन्धि।

इनको हम क्रमश अन्तःसन्धि, बहिःसन्धि और उभयसन्धि नाम से व्यपदिष्ट करेंगे। इन म से अन्तःसन्धि का विषय बहुत न्यून है। बहिःसन्धि और उभयसन्धि का ही अधिकांश प्रयोग होता है। इन दोनों सन्धियों को भी व्यम के अनुसार 'स्वरसन्धि' 'व्यञ्जन सन्धि' और 'उभयसन्धि' नामक तीन विभाग होते हैं।

## स्वर-सन्धि

जहाँ केवल स्वर मात्र में विकार होता है, उसे 'स्वर सन्धि' कहते हैं। स्वरसन्धि म उभयसन्धि ही अधिक व्यवहृत होती है। बहिःसन्धि का प्रयोग कम है।

उभर स्वर सन्धि को 'सवर्ण (समान) स्वरसन्धि' और 'असवर्ण (असमान) स्वरसन्धि' भागों में विभक्त किया जा सकता है।

## सवर्ण ( समान ) स्वर-सन्धि

| अ | इ |
|---|---|
| १ मुर + अरि = मुरारि । | १ रवि + इन्द्र = रवीन्द्र । |
| २ गुण + आढ्य = गुणाढ्य । | २ अधि + ईशः = अधीश । |
| ३ महा + अर्णव = महार्णव । | ३ कुमारी + इति = कुमारीति । |
| ४ रमा + आलय = रमालय । | ४ नदी + ईश = नदीश । |
| **उ** | **ऋ** |
| १ यदु + उद्वह = यदूद्वह । | १ पातृ + ऋषभ = पातृषभ । |
| २ वायु + ऊढ = वायूढ । | २ पितृ + ऋणम् = पितॄणम् । |
| ३ वधू + उद्वह = वधूद्वह । | ३ होतृ + ऋकार = होतॄकारः । |
| ४ स्वभू + ऊन = स्वभूनः । | ४ नृ + ऋषि = नृषि । |

उपरि लिखित शब्दों में हम देखते हैं कि जो अक्षर पूर्व है वही पर है। और उन दोनों के स्थान पर उसी वर्ण का दीर्घ अक्षर प्रयुक्त हुआ है। अत —

नियमः-*यदि अक् ( अ इ उ ऋ लृ ) वर्ण से आगे वही वर्ण हो जो प्रथम हो तो उन दोनों के स्थान पर उसी वर्ण का दीर्घ अक्षर हो जाता है।

### असमान स्वर-सन्धि

( १ ) रमा + ईशः=रमेशः। गंगा + उदकम् = गंगोदकम्। कुल + उचितम् = कुलोचितम्। महा + ऋषि =महर्षि । प्लुत + लृकार = प्लुतल्कारः।

इन उदाहरणों म अवर्ण से आगे इ, उ, ऋ, लृ वर्ण है, और 'अ' तथा उसके परवर्ती 'इ' आदि के स्थान में क्रमश ए, ओ, अर्, अल् परिवर्तन हुए हैं, अत —

नियम —यदि अवर्ण से आगे इ, उ, ऋ, लृ, इन वर्णों में से कोई वर्ण हो तो पूर्व-पर वर्णों के स्थान में क्रमश ए, ओ, अर्, अल् आदेश होते हैं। अर्थात् अ + इ = ए। अ + उ = ओ। अ + ऋ = अर्। अ + लृ = अल्।

( २ ) तस्य + एव=तस्यैव। महा + ओज =महौज । नृप + ऐश्वर्यम् = नृपैश्वर्यम्। घन + औत्सुक्यम् = घनौत्सुक्यम्, इन उदाहरणों में हम देखते हैं कि अवर्ण से आगे ए, ओ, ऐ, औ वर्ण हैं और उनके स्थान पर क्रमशः ऐ, औ, ऐ, औ परिवर्तन हुए हैं। अतः—

---

* अक सवर्णे दीर्घ । ६।१।१०१ † आद्गुण ६।१।८७

नियम*—यदि अवर्ण से आगे ए, ऐ और ओ, औ हों तो पूर्व पर दोनों वर्णों के स्थान में क्रमशः ऐ तथा औ आदेश होते हैं। अर्थात्—अ+ए, ऐ=ऐ। अ+ओ, औ=औ।

(३) दधि+अत्र=दध्यत्र। सुधी+उदितम्=सुध्युदितम्। मधु+अर्थ=मध्वर्थम्। वधू+आनन=वध्वाननम्। पितृ+अर्थ=पित्रर्थम्। कृ+आकृति=क्राकृति। गम्ल+अर्थ=गम्ल्यर्थम्। लृ+आपत्ति=लापत्ति। प्रथम उदाहरण में दधि शब्द के अन्त में इकार है और उससे परे 'अ' है। और प्रथम वर्ण इ के स्थान में 'य' परिवर्तन देखा जाता है। इसी प्रकार अन्य उदाहरणों में उ, ऋ, लृ पूर्ववर्ण हैं, तथा उनके स्थान में क्रमशः व्, र्, ल् परिवर्तन हुए जाते हैं, इसलिये—

नियम—†यदि इक वर्ण (इ, उ, ऋ, लृ) के आगे कोई असवर्ण स्वर हो तो प्रथम वर्ण 'इ' आदि के स्थान में क्रमशः य्, व्, र्, ल् आदेश होते हैं। यह ध्यान में रखना चाहिये कि परवर्ण के स्थान में कोई परिवर्तन नहीं होता, वह केवल निमित्त मात्र होता है।

नोट :—उपर्युक्त सन्धियों में यह स्मरण रखना चाहिये कि अ आदि वर्ण ह्रस्व तथा दीर्घ दोनों ही प्रकार के लिये जाते हैं, अतः ये सन्धियाँ ह्रस्व दीर्घ वर्णों में समान रूप से प्रवृत्त होती हैं।

(४) हरे+ए=हरये। गुरो+ए=गुरवे। नै+अक=नायक। पौ+अक=पावक। उपरि लिखित उदाहरणों में देखा जाता है कि प्रथम शब्द के अन्त में क्रमशः ए, ओ, ऐ तथा औ वर्ण हैं और उनके आगे क्रमशः ए, ए, अ, अ वर्ण हैं और शब्दान्त्य वर्णों के स्थान में क्रमशः अय्, अव्, आय्, आव् आदेश हुए हैं। इस प्रकार—

नियम—‡यदि एच् (ए, ओ, ऐ, औ) वर्ण से परे कोई भी स्वर हो तो 'ए' के स्थान में 'अय्', 'ओ' के स्थान में 'अव्', 'ऐ' के स्थान में 'आय्' और 'औ' के स्थान में 'आव्' आदेश होता है।

नोट :—उपरि लिखित समस्त सन्धियाँ पद-मध्य तथा पद के अन्त में समान रूप से प्रवृत्त होती हैं। अतः ये 'उभयसन्धि' कहलाती हैं।

(५) नियम ४ का अपवाद-हरे+अव=हरेऽव। विष्णो+अव=विष्णोऽव।

---

*वृद्धिरेचि ६।१।८८ †इको यणचि ६।१।७७ ‡एचोऽयवायावः ६।१।७८

इन उदाहरणों में पूर्व शब्द के अन्त में 'ए' तथा 'ओ' वर्ण हैं और आगे 'अ' वर्ण है, अतः नियम ४ के अनुसार ए तथा ओ के स्थान में क्रमशः 'अय्' तथा 'अव्' आदेश होना चाहिये था, परन्तु ऐसा नहीं हुआ, इसलिये—

नियम —*यदि पद के अन्त में आये हुए ए तथा ओ वर्ण से आगे ह्रस्व 'अकार' परे हो तो ह्रस्व 'अकार' अपने से पूर्व वर्ण में मिल जाता है। आजकल उसकी पहिचान के लिये 'ऽ' चिह्न लगाते हैं। परन्तु यह केवल चिह्न मात्र है कोई वर्ण नहीं है।

( ६ ) अग्नी + अत्र = अग्नी अत्र। वायू + इति = वायू इति। गङ्गे + अमू = गङ्गे अमू।

इन उदाहरणों में शब्दान्त में ई, ऊ, तथा ए वर्ण हैं और उनसे आगे स्वर वर्ण हैं अतः क्रमशः नियम संख्या ३ और ४ के अनुसार संधि होनी चाहिये, परन्तु होती नहीं। क्योंकि—

नियम —†यदि किसी शब्द का द्विवचनान्त रूप 'ई' 'ऊ' अथवा 'ए' में समाप्त होता हो तो ऐसे शब्द की संधि नहीं की जाती। यहाँ अग्नी, वायू और गङ्गे शब्द क्रमशः अग्नि, वायु और गङ्गा शब्द के प्रथमा विभक्ति के द्विवचनान्त रूप हैं।

## हल् ( व्यञ्जन )-सन्धि

दो व्यञ्जनों के परस्पर मिलने को व्यञ्जन संधि अथवा 'हल् सन्धि' कहते हैं। इस संधि के भी स्वर सन्धि के समान 'अन्तस्सन्धि', 'बहिस्सन्धि' तथा 'उभयसंधि' नामक तीन भेद होते हैं।

### बहिस्सन्धि

जब किसी पूर्व पद के अन्तिम वर्ण के स्थान में अथवा पर पद के आदि वर्ण के स्थान में कोई विकार होता है, तब उसे 'बहिस्संधि' कहते हैं।

( १ ) वाक् + अत्र = वागत्र। गो दुघ् = गोदुग्। अच् + अन्त = अजन्तः। मित्रध्रुद् + गच्छति = मित्रध्रुड् गच्छति। ककुभ् + रम्या = ककुब्रम्या। द्विष् + राजते = द्विड्राजते। दिश् + आदि = दिगादि।

---

* एङः पदान्तादति ६।१।१०९

†ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम् १।१।११, प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम् ६।१।१२५

हम इन उदाहरणों में देखते हैं कि प्रथम पद 'वाक्' आदि के अन्तिम व्यञ्जनों के स्थान में उसी वर्ग का तृतीय अक्षर 'ग्' आदि हुए हैं। द्वितीय पद का आदि वर्ण कोई स्वर अथवा मृदुव्यञ्जन है। इसलिये—

*नियम :*—*यदि किसी शब्द के अन्त में कोई झल् (वर्गों के द्वितीय, तृतीय तथा चतुर्थ अक्षर) वर्ण हो और उसके आगे कोई स्वर अथवा मृदु व्यञ्जन हो तो पूर्वपद के अन्तिम व्यञ्जन के स्थान में उसी वर्ग का तृतीय अक्षर होता है। परन्तु यह ध्यान में रखना चाहिये कि यदि झल् वर्ण के आगे कोई अक्षर न हो तो यह परिवर्त्तन विकल्प से होता है। जैसे वाक्—ग्। अच्—ज् इत्यादि।

(६) प्रत्यङ्+आत्मा = प्रत्यङ्ङात्मा। सुगण्+ईश = सुगण्णीश। लिखन्+आस्ते = लिखन्नास्ते।

उपरि लिखित उदाहरणों में पूर्व पद के अन्त में क्रमश 'ङ्' 'ण्' 'न्' वर्ण हैं। और उनके आगे 'आ' 'ई' आदि स्वर वर्ण हैं, तथा सिद्ध रूपों में एक एक 'ङ' 'ण' 'न' अक्षर बढ़ गया है। अत —

*नियम :*—†यदि किसी शब्द के अन्त में 'ङ' 'ण' 'न' इनमें कोई वर्ण हो, और उसके आगे कोई स्वर हो तो प्रथम वर्ण 'ङकार' आदि को द्वित्व हो जाता है। परन्तु यदि शब्दान्त्य 'ङकार' आदि वर्णों के पूर्व अक्षर ह्रस्व वर्ण न हो तो यह परिवर्त्तन नहीं होता। जैसे प्राङ्+आस्ते = प्राङास्ते। भवान्+आस्ते = भवानास्ते। अर्थात् द्वित्व किये जानेवाले ङकार आदि वर्णों के पूर्व ह्रस्व स्वर होना आवश्यक है।

(७) पदान्ते—सम्पद्+कामः = सम्पत्कामः। विराड्+पुरुष = विराट् पुरुष। तद्+चित्र = तत्+चित्र = तच्चित्रम्। तद्+टीका = तट्+टीका = तट्टीका। ककुभ्+कोण = ककुप् कोण। भिषग्+छत्र = भिषक्छत्र।

अपदान्ते—भेद्+तु = भेत्तुम्। लभ्+स्यते = लप्स्यते। पच+स्यति = पक्ष्यति।

इन उदाहरणों में हम देखते हैं, कि प्रथम शब्दों के अन्त में 'दकार' आदि झल् वर्ण हैं और उनके आगे 'क' आदि कठोर (वर्गों के प्रथम, द्वितीय,

---

* झलां जशोऽन्ते ८।२।३९  † ङमो ह्रस्वादचि ङमुण्नित्यम् ८।३।३२

वर्ण तथा श ष स ) वर्ण हैं, तथा 'द्' आदि वर्णों के स्थान म उसी वर्ग के प्रथमाक्षर 'त्' आदि परिवर्तित हुए हैं। इसलिये—

नियम—[1]यदि झल् वर्ण से आगे कोई कठोर वर्ण परे हो तो प्रथम झल वर्ण के स्थान में उसी वर्ग का प्रथमाक्षर होता है। यह सन्धि पद मध्य में तथा पदान्त में, दोनों स्थानों में समान रूप से प्रवृत्त होती है, अत यह उभयसंधि के अन्तर्गत है। तथापि इसका प्रथम नियम के साथ विशेष सम्बन्ध होने के कारण इसको यहाँ लिखा गया है। यह प्रथम नियम का विपरीत नियम है।

( ४ ) वाग्+माधुर्य =वाङ्माधुर्य, वाग्माधुर्यम्। चित् + मय=चिन्मयम्। अप् + मय=अम्मयम्।

ऊपर लिखित शब्दों में पूर्व पद के अन्त में झल् वर्णों में से कोई वर्ण तथा उसके आगे 'म्' आदि अनुनासिक ( वर्गों के पचम वर्ण ) अक्षर तथा प्रथम झल् वर्ण के स्थान में उसी वर्ग का पचमाक्षर देखा जाता है।

नियम—[2]यदि प्रथम पद के अन्त में 'यर्' ( हकार के अतिरिक्त समस्त व्यञ्जन ) में से कोई वर्ण हो और उसके आगे किसी वर्ग का पचमाक्षर परे हो तो उस 'यर्' वर्ग के स्थान में उसी वर्ग का पञ्चमाक्षर होता है। परन्तु यह नियम विकल्प से प्रवृत्त होता है, अर्थात् उपर्युक्त परिवर्तन किया जाय अथवा न किया जाय, दोनों ही ठीक हैं।

( ५ ) इदम् + वनम् = इदंवनम्। सायम् + सध्या=सायंसध्या। किम् + हसति = किंहसति। सम् + रक्तम्=संरक्तम्।

उपर्युक्त उदाहरणों म 'इदम्' आदि मकारान्त पद हैं, और उस मकार से परे व्यञ्जन वर्ण हैं। उस मकार के स्थान में अनुस्वार देखा जाता है, अत —

नियम —[3]यदि पदान्त मकार से पर कोई हल् वर्ण हो तो मकार के स्थान में अनुस्वार हो जाता है। यदि पदान्त मकार से आगे कोई स्वर वर्ण हो तो उस मकार को परवर्ती अच् में मिला देते हैं जैसे—

इदम्+अरण्यम्=इदमरण्यम्। सुखम् + इति=सुखमिति।

( ६ ) तद् + लयम् = तल्लयम्। चित् + लय =चिल्लय। तस्मिन्+ लय = तस्मिँल्लय।

---

१ खरि च ८।४।५३ २ यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा ८।४।४५
३ मोऽनुस्वार ८।३।२३

उपर्युक्त शब्दों में 'द्' 'त्' 'न्' वर्णों से आगे 'ल' वर्ण है, और 'द्' आदि वर्णों के स्थान में 'ल्' दिखाई देता है, अतः —

नियम —[1]यदि तवर्ग ( त्, थ्, द्, ध्, न् ) से ल वर्ण परे हो तो तवर्ग के स्थान में ल् हो जाता है। यह ध्यान में रखना चाहिये, कि 'न्' अनुनासिक वर्ण है अतः उसके स्थान में 'ल्ँ' होता है और शेष चार वर्णों के स्थान में 'ल्' होता है।

## अन्तरसन्धि

( ७ ) मुन् + चति = मुंचति = मुञ्चति । शन् + कते = शंकते = शङ्कते । शम् + युः = शंयु = शँय्यु ।

उपर्युक्त शब्दों के द्वितीय रूप में अनुस्वार से आगे क्रमशः 'च' 'क' 'य' वर्णों के परे होने पर तृतीय रूप में अनुस्वार का क्रमशः ञ् ङ् और यँ् परिवर्तित रूप देखा जाता है। इसलिये—

नियम —[2]यदि अनुस्वार से आगे कोई 'यय्' (ऊष्माक्षर रहित व्यञ्जन) वर्ण हो तो उस अनुस्वार के स्थान में पर वर्ण के वर्ग का पञ्चमाक्षर होता है। परन्तु 'य' 'व्' 'ल्' परे होने पर अनुनासिक 'यँ्' 'वँ्' 'लँ्' होते हैं। प्रथम उदाहरण—'मुञ्चति' में अनुस्वार से आगे 'च' है और यह वर्ण 'चवर्ग' का प्रथमाक्षर है। अतः अनुस्वार के स्थान में 'चवर्ग' का पञ्चमाक्षर ञ् हुआ है। इसी प्रकार सर्वत्र समझना चाहिये।

यदि अनुस्वार किसी पद के अन्त में आया हो तो उसके स्थान में यह परिवर्तन विकल्प[3] से होता है। जैसे—

त्वं + करोषि = त्वङ्करोषि, त्वं करोषि ।

त्वं + याचसे = त्वय्ँयाचसे, त्वं याचसे ।

त्वं + पचसि = त्वम्पचसि, त्वं पचसि ।

सं + वत्सर = सम्वत्सर, संवत्सर ।

पुं + लिङ्ग = पुँल्लिङ्ग, पुंलिङ्ग ।

( ८ ) पयान् + सि = पयांसि । धनून् + षि = धनूंषि । आक्रम् + स्यते = आक्रंस्यते । अधिजिगाम् + सति = अधिजिगांसति ।

---

१ तोर्लि ८।४।६०   २ अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः ८।४।५८

३ वा पदान्तस्य ८।४।५९

उपर्युक्त उदाहरणों में प्रथम उदाहरण 'पयांसि' एक पद ( प्रथमा बहुवचन ) है। इसके मध्य में 'न्' वर्ण है उस 'न्' के आगे 'स्' हल् वर्ण है। उस नकार को अनुस्वार हुआ है। इसी प्रकार 'आक्रंस्यते' यह भी एक पद ( लट्, प्रथम पुरुष, एक वचन ) है। उसके मध्य में 'म्' वर्ण है जिसको अनुस्वार हुआ है। अत —

नियम—[1]यदि पद मध्य में 'न्' अथवा 'म्' वर्ण हो और उनके आगे कोई हल् वर्ण हो तो उनके स्थान में अनुस्वार हो जाता है।

### उभय-सन्धि

पीछे लिखा जा चुका है कि जिन सन्धियों में पद मध्य अथवा पदान्त का विचार नहीं किया जाता—दोनों स्थानों में समान रूप से प्रवृत्ति होती है—वे उभयसन्धि कहाती हैं।

( ९ ) पयस् + शीत = पयश्शीतम्। राजन् + जय = राजञ्जय।
तपस् + चिनोति = तपश्चिनोति। वृक्षस् + छिद्यते = वृक्षश्छिद्यते।
सत् + चित् = सच्चित्। तद् + ज्ञान = तज्ज्ञानम्।
परिषद् + जन = परिषज्जन। यज + न = यज्ञ।

यहाँ प्रथम उदाहरण में 'पयस्' शब्द के सकार से आगे 'श्' वर्ण है अत यहाँ 'स' वर्ण को 'श्' वर्ण हुआ है। इसी प्रकार 'सत् + चित्' इत्यादि शब्दों म तवर्ग वर्ण के स्थान में चवर्ग का कोई अक्षर हुआ है। अत —

*नियम —[2]यदि सकार और तवर्ग के समीप में ( पूर्व अथवा पर ) 'श्'* अथवा चवर्गान्तर्गत कोई वर्ण हो तो 'स्' के स्थान में 'श्' और तवर्ग के स्थान में क्रमश चवर्ग होता है।

विशेष स्मरणीय—यहाँ सकार और तवर्ग स्थानी और 'श्' तथा चवर्ग आदेश हैं। इनमें क्रम विवक्षित है परन्तु निमित्त वर्ण ( समीप वाले वर्ण ) में क्रम विवक्षित नहीं है। अर्थात् 'श्' तथा चवर्ग में से किसी भी वर्ण के समीपस्थ होने पर उपर्युक्त आदेश होते हैं।

( १० ) महस् + षण्डः = महष्षण्ड। रामस् + टीकते = रामष्टीकते। उत् + टङ्कनम् = उट्टङ्कनम्। महान् + डीकते = महाण्डीकते। पिष् + त = पिष्टम्। तद् + डिण्डिम = तड्डिण्डिमम्॥

---

१ नश्चापदान्तस्य झलि ८।३।२४ २ स्तोः श्चुना श्चुः ८।४।४०

नियम —[1]यदि 'स्' और तवर्ग के समीप 'ष्' कार अथवा टवर्ग में से कोई वर्ण हो तो सकार और तवर्ग को क्रमशः षकार और टवर्ग होता है। इस नियम के विषय में नियम ९ के समान सब बातें समझनी चाहिये।

( ११ ) अपवाद—( षड् + सन्त ) षट् + सन्त = षट्सन्तः। षट् + तरव = षट्तरव। सम्राड् + दयते = सम्राड्दयते।

हम इन उदाहरणों में देखते हैं कि 'स्', 'त्', 'द्' वर्णों के 'ट्', 'ट्' 'ड्' वर्ण समीप होने पर भी नियम सं० १० लागू नहीं हुआ। इसलिये —

नियम —[2]यदि पदान्त टवर्ग से परे सकार और तवर्ग हों तो उनके स्थान में षकार और टवर्ग आदेश नहीं होते।

( १२ ) प्राक् + शेते = प्राक्छेते, प्राक् शेते। कश्चित् + शेते = कश्चिच्छेते, कश्चिच्छेते, कश्चिच्शेते। अप् + शब्द = अप्छब्दः, अप्शब्द। दिट् + शम = दिट्छम दिट्शमम्। तद् + श्लोक = तच्छ्लोक = तच्श्लोक। तद् + श्मश्रु = तच्छ्मश्रु, तच्श्मश्रु।

नियम —[3]यदि झय् ( वर्गों के पञ्चमाक्षर तथा ऊष्माक्षर रहित व्यञ्जन ) वर्ण से परे शकार हो और उसके आगे स्वर, अन्तःस्थ अथवा वर्गों के पंचमाक्षर में से कोई वर्ण हो तो उस 'श्' को 'छ्' विकल्प से होता है।

( १३ ) तुग्विधि—[4]तुग्विधि ( तुगसन्धि ) का आशय यह है कि यदि वाक्य के मध्य में छकार आये तो उस छकार को द्वित्व हो जाता है, और प्रथम छकार को 'खरि च' सूत्र से ( हल्सन्धि नियम सं० २ ) 'च्' हो जाता है। परि + छिन्न = परिच्छिन्न। तरु + छाया = तरुच्छाया। आ + छादनम् = आच्छादनम्। वि + छेद = विच्छेद।

परन्तु यदि वाक्य के आदि में छकार हो तो उसे द्वित्व नहीं होता। जैसे—'छन्नोपान्त परिणतफलज्योतिभिः काननाम्रै'। तात्पर्य यह है कि वाक्य के आदि में हो केवल छकार का प्रयोग होता है अन्यत्र सर्वत्र 'छ्' को द्वित्व होकर प्रथम छकार को चकार हो जाता है।

---

१. ष्टुना ष्टुः ८।४।४१ २ न पदान्ताट्टोरनाम् ८।४।४२ ३ शश्छोऽटि ८।४।६३ ४ छे च ६।१।७३ आङ्माङोश्च ६।१।७४ दीर्घात् ६।१।७५ पदान्ताद्वा ६।१।७६ इत्यष्टाध्यायीति भाष्यम् ( सा० )

इस प्रकरण की मुख्य मुख्य सन्धियाँ निम्न कारिकाओं में सगृहीत की जाती हैं। छात्रों को उन्हें याद कर लेना चाहिये।

> झलां जशोऽन्ते झशि च, खर्येषां सर्वदा चरः।
> स्तोः श्चुना श्चुः, ष्टुना ष्टुश्च द्वयमप्यन्तमध्ययोः ॥ १ ॥
> झयि पूर्वे तस्य घोषो, झयः शोऽमिच्छता व्रजेत्।
> तोर्लि लो, हलि मो बिन्दुः पञ्चमे पञ्चमो यरः।
> झय्यनन्ते नमोर्बिन्दुर्बिन्दोर्यय्यनुनासिकः ॥ २ ॥
> अवाक्यादिस्यसंयोगे द्विर्वाच्यो वर्ण आदिमः।
> रहाद्दौ तु परद्वित्वं द्विर्वाच्यश्छोऽप्यनादिमः ॥ ३ ॥

—•०•—

## विसर्ग सन्धि प्रकरण

यद्यपि इस सन्धि का नाम विसर्ग सन्धि है तथापि यह 'स' तथा 'र' वर्ण पर आश्रित है। पदान्त सकार भी 'र्' वर्ण में परिवर्तित होता है, उस 'र' वर्ण का परिवर्तन कहीं विसर्ग = ':' रूप में होता है और कहीं यह अपने असली रूप में रहता है। विसर्ग भी कहीं-कहीं फिर 'स्' आदि रूपों में परिवर्तित हो जाता है। परन्तु छात्रों की सुगमता के लिये विसर्ग को ही मुख्य मानकर इस सन्धि के नियमों का निर्देश करेंगे।

(१) पुनर् = पुनः। उच्चैस् = उच्चैर् = उच्चैः।
पितुर् = पितुः। अन्तर् = अन्तः।
दोस् = दोर् = दोः। प्रातर् = प्रातः।

नियम —[2] यदि विसर्ग के आगे कोई वर्ण न हो तो विसर्ग को कोई परिवर्तन नहीं होता (अर्थात् उक्त दशा में रेफ को विसर्ग हो जाता है और उस विसर्ग को फिर कोई परिवर्तन नहीं करते)।

गोविन्दः + अहम् = गोविन्दोऽहम्। रामः + अत्र = रामोऽत्र। [ अ + विसर्ग + अ[3] = ओऽ। ] अश्वः + धावति = अश्वो धावति। बालः + जल्पति = बालो जल्पति। [ अ + विसर्ग + मृदुव्यञ्जनम् = ओ। ][4] यदि विसर्ग से पूर्व

---

१. ससजुषो रुः ८।२।६६
२ खरवसानयोर्विसर्जनीयः ८।३।१५ विरामोऽवसानम् १।४।११०
३ अतो रोरप्लुतादप्लुते ६।१।११३ ४, हशि च ६।१।११४

और विसर्ग के पश्चात् वर्गों के तीसरे, चौथे, पाँचवें तथा य, र, ल, व, ह, में से कोई वर्ण हो तो विसर्ग का 'ओ' हो जाता है।

[1]सूर्य + उदेति = सूर्य उदेति। धन + इच्छति = धन इच्छति। नृप + ऐश्वर्यम् = नृप ऐश्वर्यम्। वैद्य + औषधम् = वैद्य औषधम्। वृद्ध + ऋषि = वृद्ध ऋषि। छात्र + एष = छात्र एष। इन उदाहरणों से ज्ञात होता है कि यहाँ विसर्ग का लोप हुआ है। अत जहाँ विसर्ग से पूर्व अ, और विसर्ग के बाद अकार भिन्न कोई स्वर हो तो विसर्ग का लोप हो जाता है।

[2]राम + पश्यति=राम पश्यति। राम + करोति=राम करोति। इत्यादि उदाहरणों में विसर्गों को कोई परिवर्तन नहीं हुआ। अत जिन वाक्यों में विसर्ग से पूर्व 'अ' तथा विसर्ग के बाद क, ख, और प, फ, में से कोई वर्ण हो तो विसर्ग को विसर्ग ही रहता है।

[3]मृग + चरति=मृगश्चरति। नर + तरति=नरस्तरति। पुरुष + छत्रम्=पुरुषश्छत्रम्। राम + टीकते=रामष्टीकते। विसर्ग को यदि विसर्ग से पूर्व अ, तथा विसर्ग से परे च, छ में से कोई वर्ण हो, तो विसर्ग को 'श्' और विसर्ग के बाद ट, ठ में से कोई हो तो 'ष्' तथा जहाँ त, थ, में से कोई हो तो 'स्' होता है।

[4]कुमार + सरति=कुमारःसरति, कुमारस्सरति। बाल + शालां=बालः शालां, बालश्शालाम्। छात्र + षट् पुष्पाणि = छात्रः षट् पुष्पाणि, छात्रष्षट् पुष्पाणि। यदि विसर्ग से पूर्व अ, तथा उ के बाद स, श अथवा ष में से कोई वर्ण हो तो क्रमश विसर्ग के स्थान में विकल्प से 'स्' 'श्' तथा 'ष' होता है अन्यथ जहाँ ये आदेश नहीं होते वहाँ कोई विसर्ग के स्थान में परिवर्तन नहीं होता।

[5]स एष कुमारः=स एष कुमारः। स एषः हस्त =स एष हस्त। स एष उष्ट्र. = स एष उष्ट्र। स अहम्=[1]सोऽहम्। एष अहम्=एषोऽहम्।

---

१ भोभगोअघोअपूर्वस्य योऽशि ८।३।१७ लोपः शाकल्यस्य ८।३।१९

२ खरवसानयो० ३ विसर्जनीयस्य स ८।३।३४

४ वा शरि ८।३।३६ स्तोः श्चुना श्चुः ८।४।४०

५ एततदोः सुलोपोऽकोरनञ्समासे हलि ६।१।१३२ सामान्यतो० अतो रोरप्लुतात्०।

यदि 'स' अथवा 'एष' शब्द के आगे कोई व्यञ्जन अथवा 'अ' भिन्न स्वर परे हो तो इनके विसर्ग का लोप हो जाता है परन्तु यदि इनसे अकार परे हो तो विसर्ग को 'ओ' हो जाता है।

(२) कुमाराः + अत्र तिष्ठन्ति=कुमारा अत्र तिष्ठन्ति। मृगाः + उपविश न्ति = मृगा उपविशन्ति। बालाः + इच्छन्ति = बाला इच्छन्ति। नृपाः + एव प्रजाः + रक्षन्ति=नृपा एव प्रजा रक्षन्ति। जनाः + गच्छन्ति = जना गच्छन्ति। [आ + विसर्ग + स्वर = विसर्गस्य लोपः] [आ + विसर्ग + मृदुव्यञ्जनम्= विसर्गस्य लोपः]

अश्वाः + कर्षन्ति = अश्वाः कर्षन्ति। नराः + पालयन्ति = नराः पालयन्ति आ + विसर्ग + क्, ख्, अथवा प्, फ्, तो कोई विकार नहीं होता]

मत्स्याः + तरन्ति=मत्स्यास्तरन्ति। बलीवर्दाः + चरन्ति। बलीवर्दाश्चरन्ति। लेखकाः + टीकन्ते = लेखकाष्टीकन्ते [आ + विसर्ग। त्, थ्, स्। आ + विसर्गः + च्, छ् = श्। आ + विसर्ग = ट्, ठ् = ष।]

(३) मुनिः + भवति=मुनिर्भवति। धेनुः + यच्छति=धेनुर्यच्छति। कवेः + बुद्धिः=कवेर्बुद्धिः। गुरोः + गृहम्=गुरोर्गृहम्। सप्तभिः + अपूर्वैः + सप्तभिरपूर्वैः। वस्त्रैः + आवृतम्=वस्त्रैरावृतम्। पितुः + इच्छा। पितुरिच्छा। नृपतेः + उद्यानम्=नृपतेरुद्यानम्। ['अ' अथवा 'आ' को छोड़कर कोई स्वर + विसर्ग + मृदु-व्यञ्जन अथवा स्वर=विसर्ग के स्थान में रेफ होता है]

(४) धेनुः + चरति = धेनुश्चरति। रविः + तपति = रविस्तपति। कवेः + टीका=कवेष्टीका। नृपतेः + छत्र=नृपतेश्छत्रम्। [कोई स्वर + विसर्ग + च्, छ् = श्। कोई स्वर + विसर्ग। त्, थ्=स्। कोई स्वर + विसर्ग + ट्, ठ्=ष्]

वायुः + प्रीणाति=वायुः प्रीणाति। तरोः + फलम्=तरोः फलम्। ऋषेः + कार्यम्=ऋषेः कार्यम्। कपिः + खनति = कपिः खनति [कोई स्वर + विसर्ग + क्-ख्+प्-फ्=कोई परिवर्तन नहीं होता]

संक्षेप में हम इस संधि को निम्न प्रकार से समझ सकते हैं—

१ (अ) यदि विसर्ग से पूर्व कोई भी स्वर हो और उसके बाद 'क्' 'ख्' अथवा 'प्' 'फ्' में से कोई भी वर्ण हो तो विसर्ग को कोई परिवर्तन नहीं होता।

(आ) यदि 'च' 'छ' परे हों तो विसर्ग को 'श्' होता है।

(इ) यदि 'ट्' 'ठ्' परे हों तो विसर्ग को 'ष' होता है।

(ई) यदि 'त्' 'थ्' परे हों तो 'स्' होता है।

२ (अ) यदि विसर्ग से पूर्व 'अ' हो और उसके बाद कोई स्वर अथवा मृदु व्यञ्जन हो तो विसर्ग को 'ओ' हो जाता है।

(आ) यदि विसर्ग से पूर्व 'अ' अथवा 'आ' हो और उसके उत्तर अकार भिन्न कोई स्वर अथवा मृदुव्यञ्जन हो तो विसर्ग का लोप हो जाता है।

३. यदि विसर्ग से पूर्व 'अ' 'आ' के अतिरिक्त कोई स्वर हो और उसके बाद कोई स्वर अथवा मृदुव्यञ्जन हो तो विसर्ग को 'र' होता है। अर्थात् र् को विसर्ग नहीं होता वह अपने असली रूप में ही रहता है।

(५) स्वर् + राज्यम्=स्वराज्यम्, स्वाराज्यम्। निर् + राग = निराग, नीराग। दुर् + रक्त = दुरक्तम्, दूरक्तम्। वपुस + रम्यम्=वपुर् रम्य वपु रम्य वपू रम्यम्।

इन उदाहरणों में दो रेफ पास पास आते हैं परन्तु सिद्ध रूपों में प्रथम रेफ दिखलाई नहीं पड़ता है और उससे पूर्ववर्ति स्वर अपने दीर्घ रूप में दिखलाई पड़ता है। अत —

नियम —*यदि रेफ से परे रेफ हो तो पूर्व रेफ का लोप हो जाता है और उस रेफ से पूर्व स्वर को दीर्घ हो जाता है।

संग्रहकारिका —

विसर्गो रस्यावसाने कमो चर्त्वं च वा तथा।
पदान्ते सस्य रुत्वं स्यादिमाद्याशषितच्छविः॥
असि रोरति इत्युत्वम्, आमासो रामि वेगि गः।
लघुप्रयत्नो वा लोऽयम्, आसिलोपोऽतिदृश्यवि॥
रोरिलोपे पूर्वदीर्घो, रो विसर्गः कपौ खफौ।
तत्र ≍क≍पौ च वा स्याता, शर्विसर्गो तथा शरि॥
विसर्गस्य सकार स्यात् कुपुभिन्ने परे खरि।
स्पष्ट चास्य स्फुटप्रयोगे, तस्मात् सत्त्वेन स शुद्धिः॥

— • —

* रो रि ८।३।१४ ढ्रलोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः ६।३।१११

# सुवन्त प्रकरण

## व्याकरण-पाठ

### नाम ( अजन्त अथवा स्वरान्त )

### अकारान्त पुँल्लिङ्ग(१)राम-शब्द ।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | राम | रामौ | रामा |
| द्वितीया | रामम् | रामौ | रामान् |
| तृतीया | रामेण | रामाभ्याम् | रामै |
| चतुर्थी | रामाय | रामाभ्याम् | रामेभ्य |
| पञ्चमी | रामात् द् | रामाभ्याम् | रामेभ्य |
| षष्ठी | रामस्य | रामयो | रामाणाम् |
| सप्तमी | रामे | रामयो | रामेषु |
| सम्बोधन | हे राम | हे रामौ | हे रामा॰ |

( एवमेव ब्राह्मण , जनक , आचार्य , सूर्य , सिंह , इत्यादि )

### अकारान्त नपुसकलिङ्ग(२) 'वन'-शब्द ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वनम् | वने | वनानि |
| द्वितीया | वनम् | वने | वनानि |
| तृतीया | वनेन | वनाभ्याम् | वनैः |
| चतुर्थी | वनाय | वनाभ्याम् | वनेभ्य |
| पञ्चमी | वनात् द् | वनाभ्याम् | वनेभ्य |
| षष्ठी | वनस्य | वनयो | वनानाम् |
| सप्तमी | वने | वनयो | वनेषु |
| सम्बोधन | हे वन | हे वने | हे वनानि |

( एव फलम् अरण्य, नगर, मुख, तृणम् , अस्त्र, सुवर्ण , मित्रम्–आदि )

---

नोट.—सुबन्त='सुप' जिसके अन्तमें हो उसे सुबन्त कहते हैं ।

( १ ) विभक्ति प्रत्यय–पुल्लिङ्ग में—

स् औ अस् (प्रथमा) अम औरं आन् ( द्वितीया ) इन् भ्या ऐस् (तृतीया) य भ्याम भ्यस् (चतुर्थी) आत् भ्याम् भ्यस ( पञ्चमी )स्यओस् नाम् (षष्ठी)इ ओस् सु (सप्तमी–) ओ अस् (स०)

( २ ) विभक्ति प्रत्यय–नपुसकलिङ्ग में—

म ई आनि ( प्रथमा ) म ई आनि ( द्वितीया )

तृतीया से अन्त तक पुल्लिङ्ग 'राम' शब्द के समान जानो ।

| इकारान्त पुल्लिङ्ग मुनि शब्द (१) | | | | नपुंसकलिङ्ग वारि शब्द (२) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मुनि | मुनी | मुनयः | (प्र०) | वारि | वारिणी | वारीणि |
| मुनिम् | मुनी | मुनीन् | (द्वि०) | वारि | वारिणी | वारीणि |
| मुनिना | मुनिभ्याम् | मुनिभिः | (तृ०) | वारिणा | वारिभ्याम् | वारिभिः |
| मुनये | मुनिभ्याम् | मुनिभ्यः | (च०) | वारिणे | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| मुनेः | मुनिभ्याम् | मुनिभ्यः | (पं०) | वारिणः | वारिभ्याम् | वारिभ्यः |
| मुनेः | मुन्योः | मुनीनाम् | (ष०) | वारिणः | वारिणोः | वारीणाम् |
| मुनौ | मुन्योः | मुनिषु | (स०) | वारिणि | वारिणोः | वारिषु |
| हे मुने | हे मुनी | हे मुनयः | (सं०) | हे वारे वारि | हे वारिणी | हे वारीणि |
| [ एवं हरि, कवि, अतिथि इत्यादि ] | | | | ( एवं सुरभि, शुचि, इत्यादि ) | | |

| उकारान्त पुल्लिङ्ग गुरु शब्द | | | | नपुंसकलिङ्ग मधु शब्द | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| गुरुः | गुरू | गुरवः | (प्र०) | मधु | मधुनी | मधूनि |
| गुरुम् | गुरू | गुरून् | (द्वि०) | मधु | मधुनी | मधूनि |
| गुरुणा | गुरुभ्याम् | गुरुभिः | (तृ०) | मधुना | मधुभ्याम् | मधुभिः |
| गुरवे | गुरुभ्याम् | गुरुभ्यः | (च०) | मधुने | मधुभ्याम् | मधुभ्यः |
| गुरोः | गुरुभ्याम् | गुरुभ्यः | (पं०) | मधुनः | मधुभ्याम् | मधुभ्यः |
| गुरोः | गुर्वोः | गुरूणाम् | (ष०) | मधुनः | मधुनोः | मधूनाम् |
| गुरौ | गुर्वोः | गुरुषु | (स०) | मधुनि | मधुनोः | मधुषु |
| हे गुरो | हे गुरू | हे गुरवः | (सं०) | हे मधु-धो | हे मधुनी | हे मधूनि |
| [ एवं भानु, साधु, वायु, इत्यादि ] | | | | [ एवं वस्तु, अम्बु, पशु इत्यादि ] | | |

(१) विभक्ति प्रत्यय-पुल्लिङ्ग में—

स—अस् ( प्रथमा )

म्—न् ( द्वितीया )

ना भ्याम् भिस् ( तृतीया )

ए भ्याम् भ्यस् ( चतुर्थी )

अस ,, ,, ( पञ्चमी )

अस् ओस् नाम् ( षष्ठी )

औ ,, सु ( सप्तमी )

— — अस् ( सम्बोधन )

(२) विभक्ति-प्रत्यय नपुंसकलिङ्ग में—

—ई इ ( प्रथमा )

—ई इ ( द्वितीया )

ना भ्याम भिस् ( तृतीया )

( चतुर्थी ) ( पञ्चमी ) ( षष्ठी )

पुल्लिङ्ग के 'मुनि' शब्द के समान हैं

इ ओस सु ( सप्तमी )

—ई इ ( सम्बोधन )

| ऋकारान्त पुल्लिङ्ग 'नेतृ' शब्द | | | | पुं 'पितृ शब्द' | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| नेता | नेतारौ | नेतारः | (प्र०) | पिता | पितरौ | पितरः |
| नेतारम् | नेतारौ | नेतॄन् | (द्वि०) | पितरम् | पितरौ | पितॄन् |
| नेत्रा | नेतृभ्याम् | नेतृभिः | (तृ०) | शेष रूप 'नेतृ' | | शब्द के |
| नेत्रे | नेतृभ्याम् | नेतृभ्यः | (च०) | समान होंगे। | | |
| नेतुः | नेतृभ्याम् | नेतृभ्यः | (पं०) | | | |
| नेतुः | नेत्रोः | नेतॄणाम् | (ष०) | | | |
| नेतरि | नेत्रोः | नेतृषु | (स०) | | | |
| हे नेतः | हे नेतारौ | हे नेतारः | (सं०) | हे पितः | हे पितरौ | हे पितरः |

| नपुंसकलिङ्ग 'कर्तृ' शब्द | | | | स्त्रीलिङ्ग 'माला' शब्द (१) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कर्तृ | कर्तृणी | कर्तॄणि | (प्र०) | माला | माले | मालाः |
| कर्तृ | कर्तृणी | कर्तॄणि | (द्वि०) | मालाम् | माले | मालाः |
| कर्त्रा कर्तृणा | कर्तृभ्याम् | कर्तृभिः | (तृ०) | मालया | मालाभ्याम् | मालाभिः |
| कर्त्रे कर्तृणे | कर्तृभ्याम् | कर्तृभ्यः | (च०) | मालायै | मालाभ्याम् | मालाभ्यः |
| कर्तुः कर्तृणः | कर्तृभ्याम् | कर्तृभ्यः | (पं०) | मालायाः | मालाभ्याम् | मालाभ्यः |
| ,, कर्तृणः | कर्त्रोः कर्तृणोः | कर्तॄणाम् | (ष०) | मालायाः | मालयोः | मालानाम् |
| कर्तरि कर्तृणि | ,, कर्तृणोः | कर्तृषु | (स०) | मालायाम् | मालयोः | मालासु |
| हे कर्तः कर्तृ | हे कर्तृणी | हे कर्तॄणि | (सं०) | हे माले | हे माले | हे मालाः |

एवं दातृ, गन्तृ, द्रष्टृ इत्यादि] [एवं कथा, शाला, क्रीडा, देवता आदि]

| इ० स्त्रीलिङ्ग 'भूमि' शब्द। | | | | ई० स्त्रीलिङ्ग 'नदी' शब्द (२) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| भूमिः | भूमी | भूमयः | (प्र०) | नदी | नद्यौ | नद्यः |

---

(१) विभक्ति-प्रत्यय—

| | | | |
|---|---|---|---|
| — | ई | अस् | (प्रथमा) |
| आम् | ई | ,, | (द्वितीया) |
| आ | भ्याम् | भिस् | (तृतीया) |
| ए | ,, | भ्यस् | (चतुर्थी) |
| अस् | ,, | ,, | (पञ्चमी) |
| ,, | ओस् | नाम् | (षष्ठी) |
| आम् | ,, | सु | (सप्तमी) |
| — | ई | अस् | (सम्बोधन) |

(२) विभक्ति-प्रत्यय—

| | | | |
|---|---|---|---|
| — | औ | अस् | (प्रथमा) |
| म् | ,, | ,, | (द्वितीया) |
| आ | भ्याम् | भिस् | (तृतीया) |
| ए | ,, | भ्यस् | (चतुर्थी) |
| अस् | ,, | ,, | (पञ्चमी) |
| ,, | ओस् | नाम् | (षष्ठी) |
| आम् | ,, | सु | (सप्तमी) |
| — | औ | अस् | (सम्बोधन) |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| भूमिम् | भूमी | भूमीः | (द्वि०) | नदीम् | नद्यौ | नदीः |
| भूम्या | भूमिभ्याम् | भूमिभिः | (तृ०) | नद्या | नदीभ्याम् | नदीभिः |
| भूमये-भूम्यै | भूमिभ्याम् | भूमिभ्यः | (च०) | नद्यै | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| भूमेः-भूम्याः | भूमिभ्याम् | भूमिभ्यः | (प०) | नद्याः | नदीभ्याम् | नदीभ्यः |
| भूमेः-भूम्याः | भूम्योः | भूमीनाम् | (ष०) | नद्याः | नद्योः | नदीनाम् |
| भूमौ-भूम्याम् | भूम्योः | भूमिषु | (स०) | नद्याम् | नद्योः | नदीषु |
| हे भूमे | हे भूमी | हे भूमयः | (सं०) | हे नदि | हे नद्यौ | हे नद्यः |

[एवं मति, गति, रुचि आदि] [एवं जननी वाणी, मही आदि]

उ० स्त्रीलिङ्ग 'धेनु' शब्द । ऊ० स्त्रीलिङ्ग 'वधू' शब्द ।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| धेनुः | धेनू | धेनवः | (प्र०) | वधूः | वध्वौ | वध्वः |
| धेनुम् | धेनू | धेनूः | (द्वि०) | वधूम् | वध्वौ | वधूः |
| धेन्वा | धेनुभ्याम् | धेनुभिः | (तृ०) | वध्वा | वधूभ्याम् | वधूभिः |
| धेनवे-धेन्वै | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः | (च०) | वध्वै | वधूभ्याम् | वधूभ्यः |
| धेनोः-धेन्वाः | धेनुभ्याम् | धेनुभ्यः | (प०) | वध्वाः | वधूभ्याम् | वधूभ्यः |
| धेनोः-धेन्वाः | धेन्वोः | धेनूनाम् | (ष०) | वध्वाः | वध्वोः | वधूनाम् |
| धेनौ-धेन्वाम् | धेन्वोः | धेनुषु | (स०) | वध्वाम् | वध्वोः | वधूषु |
| हे धेनो | हे धेनू | हे धेनवः | | हे वधु | हे वध्वौ | हे वध्वः |

[ एवमेव तनु, रज्जु आदि ] [ एवमेव श्वश्रू चमू आदि ]

ऋकारान्त स्त्रीलिङ्ग मातृ शब्द

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | माता | मातरौ | मातरः | (प०) | मातुः | मातृभ्याम् | मातृभ्यः |
| (द्वि०) | मातरम् | मातरौ | मातॄः | (ष०) | मातुः | मात्रोः | मातॄणाम् |
| (तृ०) | मात्रा | मातृभ्याम् | मातृभिः | (स०) | मातरि | मात्रोः | मातृषु |
| (च०) | मात्रे | मातृभ्याम् | मातृभ्यः | (सं०) | हे मातः | हे मातरौ | हे मातरः |

[ एवमेव—दुहितृ—ननान्दृ—यातृ इत्यादि ]

स्वसृ—( भगिनी )

(प्र०) स्वसा स्वसारौ स्वसारः (द्वि०) स्वसारम् स्वसारौ स्वसॄः

इत्यादि ( मातृवत् )

| इ० पुल्लिङ्ग 'पति' शब्द । | | | | इ० पुल्लिङ्ग 'सखि' शब्द । | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| पतिः | पती | पतयः | (प्र०) | सखा | सखायौ | सखायः |
| पतिम् | पती | पतीन् | (द्वि०) | सखायम् | सखायौ | सखीन् |
| पत्या | पतिभ्याम् | पतिभिः | (तृ०) | सख्या | सखिभ्याम् | सखिभिः |
| पत्ये | पतिभ्याम् | पतिभ्यः | (च०) | सख्ये | सखिभ्याम् | सखिभ्यः |
| पत्युः | पतिभ्याम् | पतिभ्यः | (पं०) | सख्युः | सखिभ्याम् | सखिभ्यः |
| पत्युः | पत्योः | पतीनाम् | (ष०) | सख्युः | सख्योः | सखीनाम् |
| पत्यौ | पत्योः | पतिषु | (स०) | सख्यौ | सख्योः | सखिषु |
| हे पते | हे पती | हे पतयः | (सं०) | हे सखे | हे सखायौ | हे सखायः |

| ई० स्त्रीलिङ्ग 'स्त्री' शब्द । | | | | ई० स्त्रीलिङ्ग 'श्री' शब्द | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| स्त्री | स्त्रियौ | स्त्रियः | (प्र०) | श्रीः | श्रियौ | श्रियः |
| स्त्रियम् स्त्रीम् | स्त्रियौ | स्त्रियः स्त्रीः | (द्वि०) | श्रियम् | श्रियौ | श्रियः |
| स्त्रिया | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभिः | (तृ०) | श्रिया | श्रीभ्याम् | श्रीभिः |
| स्त्रियै | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभ्यः | (च०) | श्रियै-श्रिये | श्रीभ्याम् | श्रीभ्यः |
| स्त्रियाः | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभ्यः | (पं०) | श्रियः या | श्रीभ्याम् | श्रीभ्यः |
| स्त्रियाः | स्त्रियोः | स्त्रीणाम् | (ष०) | श्रियः या | श्रियोः | श्रियां श्रीणाम् |
| स्त्रियाम् | स्त्रियोः | स्त्रीषु | (स०) | श्रियां यि | श्रियोः | श्रीषु |
| हे स्त्रि | हे स्त्रियौ | हे स्त्रियः | (सं०) | हे श्रीः | हे श्रियौ | हे श्रियः |

('लक्ष्मी', 'तरी' इत्यादि शब्दों के प्रथमा के एकवचन में 'लक्ष्मीः', तरीः आदि होते हैं शेषरूप 'नदी' शब्द के समान होंगे।)

इ० नपुंसक 'दधि' शब्द ।

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | दधि | दधिनी | दधीनि | (पं०) | दध्नः | दधिभ्याम् | दधिभ्यः |
| (द्वि०) | दधि | दधिनी | दधीनि | (ष०) | दध्नः | दध्नोः | दध्नाम् |
| (तृ०) | दध्ना | दधिभ्याम् | दधिभिः | (स०) | दध्नि दधनि | दध्नोः | दधिषु |
| (च०) | दध्ने | दधिभ्याम् | दधिभिः | (सं०) | हे दधे धि | हे दधिनी | हे दधीनि |

(सक्थि, अस्थि, अक्षि आदि शब्दों के रूप भी इसी प्रकार से होंगे।)

## ( सर्वनाम शब्द )

'युष्मद्' शब्द — 'अस्मद्' शब्द

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| त्वम् | युवाम् | यूयम् | (प्र०) | अहम् | आवाम् | वयम् |
| त्वां त्वा | युवां वां | युष्मान् वः | (द्वि०) | मां मा | आवाम् नौ | अस्मान् नः |
| त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः | (तृ०) | मया | आवाभ्याम् | अस्माभिः |
| तुभ्यं ते | युवाभ्यां वां | युष्मभ्यं वः | (च०) | मह्यं मे | आवाभ्यां नौ | अस्मभ्यं नः |
| त्वत् | युवाभ्यां | युष्मत् | (पं०) | मत् | आवाभ्याम् | अस्मत् |
| तव ते | युवयोः वां | युष्माकं वः | (ष०) | मम मे | आवयोः नौ | अस्माकं नः |
| त्वयि | युवयोः | युष्मासु | (स०) | मयि | आवयोः | अस्मासु |

### 'सर्व' शब्द ( पुल्लिङ्ग )

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | सर्वः | सर्वौ | सर्वे | (पं०) | सर्वस्मात् | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः |
| (द्वि०) | सर्वम् | सर्वौ | सर्वान् | (ष०) | सर्वस्य | सर्वयोः | सर्वेषाम् |
| (तृ०) | सर्वेण | सर्वाभ्याम् | सर्वैः | (स०) | सर्वस्मिन् | सर्वयोः | सर्वेषु |
| (च०) | सर्वस्मै | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः | | | | |

### 'सर्वा' शब्द ( स्त्रीलिङ्ग )

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | सर्वा | सर्वे | सर्वाः | (पं०) | सर्वस्याः | सर्वाभ्याम् | सर्वाभ्यः |
| (द्वि०) | सर्वाम् | सर्वे | सर्वाः | (ष०) | सर्वस्याः | सर्वयोः | सर्वासाम् |
| (तृ०) | सर्वया | सर्वाभ्याम् | सर्वाभिः | (स०) | सर्वस्याम् | सर्वयोः | सर्वासु |
| (च०) | सर्वस्यै | सर्वाभ्याम् | सर्वाभ्यः | | | | |

### 'सर्व' शब्द ( नपुंसकलिङ्ग )

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि | (द्वि०) | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |

( शेषरूप पुंल्लिङ्ग सर्व शब्द के समान होंगे। )

'यद्' शब्द ( पुंल्लिङ्ग ) — 'यद्' शब्द ( स्त्रीलिङ्ग )

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| यः | यौ | ये | (प्र०) | या | ये | याः |
| यम् | यौ | यान् | (द्वि०) | याम् | ये | याः |
| येन | याभ्याम् | यैः | (तृ०) | यया | याभ्याम् | याभिः |
| यस्मै | याभ्याम् | येभ्यः | (च०) | यस्यै | याभ्याम् | याभ्यः |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| यस्मात् | याभ्या | येभ्य | (प०) | यस्या | याभ्या | याभ्य |
| यस्य | ययो | येषां | (ष०) | यस्याः | ययो | यासाम् |
| यस्मिन् | ययो | येषु | (स०) | यस्यां | ययो॰ | यासु |

'यद्' शब्द ( नपुंसकलिङ्ग )

(प्र०) यद् ये यानि (द्वि०) यद् ये यानि

( शेषरूप पुल्लिङ्ग 'यद्' शब्द के समान होंगे )

'किम्' शब्द ( पुंल्लिङ्ग ) 'किम्' शब्द ( स्त्रीलिङ्ग )

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| क | कौ | के | (प्र०) | का | के | का |
| कम् | कौ | कान् | (द्वि०) | काम् | के | का |
| केन | काभ्या | कै॰ | (तृ०) | कया | काभ्यां | काभि |
| कस्मै | काभ्या | केभ्यः | (च०) | कस्यै | काभ्यां | काभ्य |
| कस्मात् | काभ्यां | केभ्य | (प०) | कस्या | काभ्यां | काभ्य |
| कस्य | कयोः | केषाम् | (ष०) | कस्या | कयो | कासाम् |
| कस्मिन् | कयो॰ | केषु | (स०) | कस्याम् | कयो | कासु |

'किम्' शब्द ( नपुंसकलिङ्ग )

(प्र०) किम् के कानि (द्वि०) किम् के कानि

( शेषरूप पुल्लिङ्ग 'सर्व' शब्द के समान होंगे )

[ 'अन्य' विश्व आदि सर्वनाम शब्दों के भी रूप इसी प्रकार जानो ]

'एतद्' शब्द ( पुल्लिङ्ग )

| | | | |
|---|---|---|---|
| (प्र०) | एष | एतौ | एते |
| (द्वि०) | एतम्-एनम् | एतौ-एनौ | एतान्-एनान् |
| (तृ०) | एतेन-एनेन | एताभ्याम् | एतै |
| (च०) | एतस्मै | एताभ्याम् | एतेभ्य |
| (प०) | एतस्मात् | एताभ्याम् | एतेभ्य |
| (ष०) | एतस्य | एतयो -एनयो | एतेषाम् |
| (स०) | एतस्मिन् | एतयो -एनयो | एतेषु |

## ( सर्व-नाम शब्द )

'युष्मद्' शब्द — 'अस्मद्' शब्द

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| त्वम् | युवाम् | यूयम् | (प्र०) | अहम् | आवाम् | वयम् |
| त्वां त्वा | युवां वां | युष्मान् वः | (द्वि०) | मां मा | आवाम् नौ | अस्मान् नः |
| त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः | (तृ०) | मया | आवाभ्याम् | अस्माभिः |
| तुभ्यं ते | युवाभ्यां वां | युष्मभ्यं वः | (च०) | मह्यं मे | आवाभ्यां नौ | अस्मभ्यं नः |
| त्वत् | युवाभ्यां | युष्मत् | (पं०) | मत् | आवाभ्याम् | अस्मत् |
| तव ते | युवयोः वां | युष्माकं वः | (ष०) | मम मे | आवयोः नौ | अस्माकं नः |
| त्वयि | युवयोः | युष्मासु | (स०) | मयि | आवयोः | अस्मासु |

### 'सर्व' शब्द ( पुल्लिङ्ग )

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | सर्वः | सर्वौ | सर्वे | (पं०) | सर्वस्मात् | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः |
| (द्वि०) | सर्वम् | सर्वौ | सर्वान् | (ष०) | सर्वस्य | सर्वयोः | सर्वेषाम् |
| (तृ०) | सर्वेण | सर्वाभ्याम् | सर्वैः | (स०) | सर्वस्मिन् | सर्वयोः | सर्वेषु |
| (च०) | सर्वस्मै | सर्वाभ्याम् | सर्वेभ्यः | | | | |

### 'सर्व' शब्द ( स्त्रीलिङ्ग )

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | सर्वा | सर्वे | सर्वाः | (पं०) | सर्वस्याः | सर्वाभ्याम् | सर्वाभ्यः |
| (द्वि०) | सर्वाम् | सर्वे | सर्वाः | (ष०) | सर्वस्याः | सर्वयोः | सर्वासाम् |
| (तृ०) | सर्वया | सर्वाभ्याम् | सर्वाभिः | (स०) | सर्वस्याम् | सर्वयोः | सर्वासु |
| (च०) | सर्वस्यै | सर्वाभ्याम् | सर्वाभ्यः | | | | |

### 'सर्व' शब्द ( नपुंसकलिङ्ग )

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि | (द्वि०) | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |

( शेषरूप पुल्लिङ्ग सर्व शब्द के समान होंगे । )

'यद्' शब्द ( पुल्लिङ्ग ) — 'यद्' शब्द ( स्त्रीलिङ्ग )

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| यः | यौ | ये | (प्र०) | या | ये | याः |
| यम् | यौ | यान् | (द्वि०) | याम् | ये | याः |
| येन | याभ्याम् | यैः | (तृ०) | यया | याभ्याम् | याभिः |
| यस्मै | याभ्याम् | येभ्यः | (च०) | यस्यै | याभ्याम् | याभ्यः |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| यस्मात् | याभ्याम् | येभ्यः | (पं०) | यस्याः | याभ्याम् | याभ्यः |
| यस्य | ययोः | येषाम् | (ष०) | यस्याः | ययोः | यासाम् |
| यस्मिन् | ययोः | येषु | (स०) | यस्याम् | ययोः | यासु |

'यद्' शब्द ( नपुंसकलिङ्ग )

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | यद् | ये | यानि | (द्वि०) | यद् | ये | यानि |

( शेषरूप पुंलिङ्ग 'यद्' शब्द के समान होंगे )

'किम्' शब्द ( पुंलिङ्ग ) — 'किम्' शब्द ( स्त्रीलिङ्ग )

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कः | कौ | के | (प्र०) | का | के | काः |
| कम् | कौ | कान् | (द्वि०) | काम् | के | काः |
| केन | काभ्याम् | कैः | (तृ०) | कया | काभ्याम् | काभिः |
| कस्मै | काभ्याम् | केभ्यः | (च०) | कस्यै | काभ्याम् | काभ्यः |
| कस्मात् | काभ्याम् | केभ्यः | (पं०) | कस्याः | काभ्याम् | काभ्यः |
| कस्य | कयोः | केषाम् | (ष०) | कस्याः | कयोः | कासाम् |
| कस्मिन् | कयोः | केषु | (स०) | कस्याम् | कयोः | कासु |

'किम्' शब्द ( नपुंसकलिङ्ग )

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | किम् | के | कानि | (द्वि०) | किम् | के | कानि |

( शेषरूप पुंलिङ्ग 'सर्व' शब्द के समान होंगे )

[ 'अन्य' विश्व आदि सर्वनाम शब्दों के भी रूप इसी प्रकार जानो ]

'एतद्' शब्द ( पुंलिङ्ग )

| | | | |
|---|---|---|---|
| (प्र०) | एषः | एतौ | एते |
| (द्वि०) | एतम्-एनम् | एतौ-एनौ | एतान्-एनान् |
| (तृ०) | एतेन-एनेन | एताभ्याम् | एतैः |
| (च०) | एतस्मै | एताभ्याम् | एतेभ्यः |
| (पं०) | एतस्मात् | एताभ्याम् | एतेभ्यः |
| (ष०) | एतस्य | एतयोः-एनयोः | एतेषाम् |
| (स०) | एतस्मिन् | एतयोः-एनयोः | एतेषु |

## 'एतद्' शब्द ( स्त्रीलिङ्ग )

| | | | |
|---|---|---|---|
| (प्र०) | एषा | एते | एताः |
| (द्वि०) | एताम् एनाम् | एते-एने | एताः -एनाः |
| (तृ०) | एतया-एनया | एताभ्याम् | एताभिः |
| (च०) | एतस्यै | एताभ्याम् | एताभ्यः |
| (पं०) | एतस्याः | एताभ्याम् | एताभ्यः |
| (ष०) | एतस्याः | एतयोः-एनयोः | एतासाम् |
| (स०) | एतस्याम् | एतयोः -एनयोः | एतासु |

## 'एतद्' शब्द ( नपुंसक-लिङ्ग )

| | | | |
|---|---|---|---|
| (प्र०) | एतद् | एते | एतानि |
| (द्वि०) | एतद्-एनद् | एते-एने | एतानि एनानि |

( शेष रूप पुंलिङ्ग 'एतद्' शब्द के समान होंगे )

## 'तद्' शब्द ( पुंलिङ्ग ) — 'तद्' शब्द ( स्त्रीलिङ्ग )

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सः | तौ | ते | (प्र०) | सा | ते | ताः |
| तम् | तौ | तान् | (द्वि०) | ताम् | ते | ताः |
| तेन | ताभ्याम् | तैः | (तृ०) | तया | ताभ्याम् | ताभिः |
| तस्मै | ताभ्याम् | तेभ्यः | (च०) | तस्यै | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| तस्मात् | ताभ्याम् | तेभ्यः | (पं०) | तस्याः | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| तस्य | तयोः | तेषाम् | (ष०) | तस्याः | तयोः | तासाम् |
| तस्मिन् | तयोः | तेषु | (स०) | तस्याम् | तयोः | तासु |

## 'तद्' शब्द ( नपुंसकलिङ्ग )

| | | | |
|---|---|---|---|
| (प्र०) | तद् | ते | तानि |
| (द्वि०) | तद् | ते | तानि |

( शेष रूप पुंलिङ्ग 'तद्' शब्द के समान होते हैं )

# तिङन्त प्रकरण

## भ्वादिगण

### 'वद' धातु ( परस्मैपद )

| लट् लकार ( वर्त्तमानकाल ) (१) | | | | लङ् लकार ( भूतकाल ) (२) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| एकवचन | द्विवचन | बहुवचन | | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
| वदति | वदत | वदन्ति | (प्र०पु०) | अवदत् | अवदताम् | अवदन् |
| वदसि | वदथ | वदथ | (म०पु०) | अवद | अवदतम् | अवदत |
| वदामि | वदाव | वदाम० | (उ०पु०) | अवदम् | अवदाव | अवदाम |

| (३) लोट् लकार (आज्ञावाचक) | | | | लिङ् लकार (विधि अर्थ में) (४) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| वदतु ( वदतात् ) | वदताम् | वदन्तु | (प्र०) | वदेत् | वदेताम् | वदेयुः |
| वद—( वदतात् ) | वदतम् | वदत | (म०) | वदे | वदेतम् | वदेत |
| वदानि | वदाव | वदाम | (उ०) | वदेयम् | वदेव | वदेम |

| लृट् लकार ( भविष्यत् ) (५) | | | |
|---|---|---|---|
| (प्र०) | वदिष्यति | वदिष्यत | वदिष्यन्ति |
| (म०) | वदिष्यसि | वदिष्यथ | वदिष्यथ |
| (उ०) | वदिष्यामि | वदिष्याव | वदिष्याम० |

---

| ( १ ) वर्तमान काल प्रत्यय | | | | (२) भूतकाल अनद्यतनभूतार्थवाले प्रत्यय | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ति | तस् | अन्ति | (प्र०) | त् | ताम् | अन् | (प्र०) |
| सि | थस् | थ | (म०) | स् | तम् | त | (म०) |
| मि | वस् | मस् | (उ०) | अम् | व | म | (उ०) |

( ३ ) आज्ञावाचक-विधि, आशीर्वाद और प्रार्थना अर्थ वाले प्रत्यय—
(प्र०) तु, ताम् , अन्तु (म०)—तम् त (उ०) आनि आव आम ।

( ४ ) विधिलिङ्-विधि प्रार्थना आदि अर्थों को सूचित करने वाले प्रत्यय—
(प्र०) ईत् , ईताम् , ईयुस् (म०) ईस् ईतम्, ईत (उ०) ईयम् , ईव, ईम ।

( ५ ) भविष्यत्काल के प्रत्यय
(प्र०) स्यति,स्यत ,स्यन्ति (म०) स्यसि,स्यथ , स्यथ (उ०) स्यामि, स्याव स्याम ।

इडागम किन्ही धातुओं में होता है । सब धातुओं को नहीं होता—

ऊद ऋदन्त यौति रुक्ष्णु शीङ् स्नु नु क्षु श्वि डीङ् श्रिभिः ।
वृङ्वृञ्भ्यां च विनैकाचोऽजन्तेषु निहताः स्मृताः ॥

इसी प्रकार—रक्ष, त्यज्, नम्, वस्, दह्, पच, पत्, वह्, खन्, शस, भ्रम्, चल्, चर् इत्यादि (१)।

'रम' धातु (आत्मनेपद)

| लट् लकार | | | | लङ् लकार | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| रमते | रमेते | रमन्ते | (प्र०) | अरमत | अरमेताम् | अरमन्त |
| रमसे | रमेथे | रमध्वे | (म०) | अरमथाः | अरमेथाम् | अरमध्वम् |
| रमे | रमावहे | रमामहे | (उ०) | अरमे | अरमावहि | अरमामहि |

लृट्लकार (भविष्यत्काल)

| | | | |
|---|---|---|---|
| (प्र०) | रंस्यते | रंस्येते | रंस्यन्ते |
| (म०) | रंस्यसे | रंस्येथे | रंस्यध्वे |
| (उ०) | रंस्ये | रंस्यावहे | रंस्यामहे |

ऊकारान्त, ऋकारान्त, यु रु, क्ष्णु, शी, स्नु नु, श्वि, डी, श्रि, वृङ्, वृञ् इन धातुओं में भविष्यत काल 'लृट' लकार में इडागम होता है। अन्य स्वरान्त= स्वर = अच्=अ, इ, उ, लृ, ऋ, ए, ओ, ऐ, औ धातुओं में नहीं होता। यह नियम सब जगह आर्धधातुक लकारों में उपयोग होता है।

(१) (अ) कुछ धातुओं में विकार होता है जैसे-गम् (गच्छति) घ्रा (जिघ्रति) दा (यच्छति) दृश् (पश्यति) पा (पिबति) ध्मा (धमति) स्था (तिष्ठति) दंश (दशति) क्रम् (क्रामति)॥

(आ) किन्हीं धातुओं के अंतिम अक्षर के समीप ह्रस्व स्वर को गुणादेश हो जाता है—क्रुन्द् (क्रोनति) रुह् (रोहति) कुप् (कपति) क्रुश (क्रोशति)।

(इ) किन्हीं धातुओं के अन्तिम स्वर को गुणादेश हो जाता है—भू (भवति)। जि (जयति) नी (नयति) द्रु (द्रवति) सृ (सरति) हृ (हरति) स्मृ (स्मरति)।

(ई) किन्हीं धातुओं के स्वर में कोई विकार नहीं होता—निन्द (निन्दति) कूज् (कूजति) चूष् (चूषति) खाद् (खादति) क्रीड् (क्रीडति) जीव (जीवति) धाव (धावति)।

(उ) किन्हीं धातुओं के स्वर में 'अय्' आय, आदि का विकार होता है—ह्वे (ह्वयति) गै (गायति) ग्लै (ग्लायति) ध्यै (ध्यायति) म्लै (म्लायति)।

## दिवादिगण (१)

| 'नृत्' धातु ( परस्मैपद ) | | | | 'मन्' धातु ( आत्मनेपद ) (२) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| लट्—नृत्यति | नृत्यतः | नृत्यन्ति | (प्र०) | मन्यते | मन्येते | मन्यन्ते |
| नृत्यसि | नृत्यथः | नृत्यथ | (म०) | मन्यसे | मन्येथे | मन्यध्वे |
| नृत्यामि | नृत्यावः | नृत्यामः | (उ०) | मन्ये | मन्यावहे | मन्यामहे |
| लङ्—अनृत्यत् | अनृत्यताम् | अनृत्यन् | (प्र०) | अमन्यत | अमन्येताम् | अमन्यन्त |
| अनृत्यः | अनृत्यतम् | अनृत्यत | (म०) | अमन्यथाः | अमन्येथाम् | अमन्यध्वम् |
| अनृत्यम् | अनृत्याव | अनृत्याम | (उ०) | अमन्ये | अमन्यावहि | अमन्यामहि |
| लोट्—नृत्यतु-तात् | नृत्यताम् | नृत्यन्तु | (प्र०) | मन्यताम् | मन्येताम् | मन्यन्ताम् |
| नृत्य-तात् | नृत्यतम् | नृत्यत | (म०) | मन्यस्व | मन्येथाम् | मन्यध्वम् |
| नृत्यानि | नृत्याव | नृत्याम | (उ०) | मन्यै | मन्यावहै | मन्यामहै |
| लिङ्—नृत्येत् | नृत्येताम् | नृत्येयुः | (प्र०) | मन्येत | मन्येयाताम् | मन्येरन् |
| नृत्येः | नृत्येतम् | नृत्येत | (म०) | मन्येथाः | मन्येयाथाम् | मन्येध्वम् |
| नृत्येयम् | नृत्येव | नृत्येम | (उ०) | मन्येय | मन्येवहि | मन्येमहि |
| लृट्—नर्तिष्यति | नर्तिष्यतः | नर्तिष्यन्ति | (प्र०) | मंस्यते | मंस्येते | मंस्यन्ते |
| नर्तिष्यसि | नर्तिष्यथः | नर्तिष्यथ | (म०) | मंस्यसे | मंस्येथे | मंस्यध्वे |
| नर्तिष्यामि | नर्तिष्यावः | नर्तिष्यामः | (उ०) | मंस्ये | मंस्यावहे | मंस्यामहे |
| पक्षे—नर्त्स्यति | नर्त्स्यतः | नर्त्स्यन्ति | (प्र०) | | | |
| नर्त्स्यसि | नर्त्स्यथः | नर्त्स्यथ | (म०) | | | |
| नर्त्स्यामि | नर्त्स्यावः | नर्त्स्यामः | (उ०) | | | |

---

( १ ) इस गण में धातु के स्वर को गुणादेश नहीं होता।

( २ ) वर्तमानकाल-प्रत्यय—( आ० ) भूतकाल-प्रत्यय—( आ० )

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | ते | इते | अन्ते | (प्र०) | त | इताम् | अन्त |
| (म०) | से | इथे | ध्वे | (म०) | थाः | इथाम् | ध्वम् |
| (उ०) | इ | वहे | महे | (उ०) | इ | वहि | महि |

आज्ञावाचक-प्रत्यय (आ०) विध्यर्थप्रत्यय (आ०) भविष्यदर्थप्रत्यय (आ०)

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (प्र०) | ताम् | इताम् | अन्ताम् | ईत | ईयाताम् | ईरन् | स्यते | स्येते | स्यन्ते |
| (म०) | स्व | इथाम् | ध्वम् | ईथाः | ईयाथाम् | ईध्वम् | स्यसे | स्येथे | स्यध्वे |
| (उ०) | ऐ | आवहै | आमहै | ईय | ईवहि | ईमहि | स्ये | स्यावहे | स्यामहे |

'अस्' धातु (परस्मैपद)

| लट्लकार | | | | लङ्लकार | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अस्ति | स्तः | सन्ति | (प्र०) | आसीत् | आस्ताम् | आसन् |
| असि | स्थः | स्थ | (म०) | आसीः | आस्तम् | आस्त |
| अस्मि | स्वः | स्मः | (उ०) | आसम् | आस्व | आस्म |

| लोट्लकार | | | | लिङ्लकार | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अस्तु-स्तात् | स्ताम् | सन्तु | (प्र०) | स्यात् | स्याताम् | स्युः |
| एधि-स्तात् | स्तम् | स्त | (म०) | स्याः | स्यातम् | स्यात |
| असानि | असाव | असाम | (उ०) | स्याम् | स्याव | स्याम |

| | 'श्रु' धातु | | | | 'कृ' धातु | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| लट्- | शृणोति | शृणुतः | शृण्वन्ति | (प्र०) | करोति | कुरुतः | कुर्वन्ति |
| | शृणोषि | शृणुथः | शृणुथ | (म०) | करोषि | कुरुथः | कुरुथ |
| | शृणोमि | शृणुवः / शृण्वः | शृणुमः / शृण्मः | (उ०) | करोमि | कुर्वः | कुर्मः |
| लङ्- | अशृणोत् | अशृणुताम् | अशृण्वन् | (प्र०) | अकरोत् | अकुरुताम् | अकुर्वन् |
| | अशृणवम् | अशृणुव / अशृण्व | अशृणुम / अशृण्म | (उ०) | अकरवम् | अकुर्व | अकुर्म |

---

(आ) कुछ धातुएँ विकृत होती हैं, जैसे—प्री (प्रीणयति-ते) मृज (मार्जयति-ते) धू (धूनयति ते) कृत् (कीर्तयति-ते)।

(इ) किन्हीं धातुओं के उपधा को गुणादेश होता है। उपध—'अलोऽन्त्यात्पूर्व उपधा' अंतिम अल अक्षर के पूर्व जो हो उसे उपधा कहते हैं। जैसे—

चुर् (चोरयति-ते) घुष (घोषयति-ते) चुद् (चोदयति-ते) तुल् (तोलयति)।

(ई) अन्तिम अक्षर के समीप जो अक्षर धातुओं में हों उनकी वृद्धि होती है, जैसे—क्षल् (क्षालयति ते) तड् (ताडयति ते) धृ (धारयति-ते) जॄ (जारयति ते)।

(उ) अकर्मक धातुओं के प्रयोजक रूप विद् (वेदयति ते) युज् (योजयति-ते) तुष् (तोषयति ते) नन्द् (नादयति-ते) मृ (मारयति-ते) स्था (स्थापयति-ते) दृश् (दर्शयति-ते) वृध् (वर्धयति-ते) छिद् (छिदयति-ते)।

लोट्—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| शृणोतु-तात् | शृणुताम् | शृण्वन्तु | (प्र०) | करोतु कुरुतात् | कुरुताम् | कुर्वन्तु |
| शृणु तात् | शृणुतम् | शृणुत | (म०) | कुरु-तात् | कुरुतम् | कुरुत |
| शृणवानि | शृणवाव | शृणवाम | (उ०) | करवाणि | करवाव | करवाम |

लिङ्—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| शृणुयात् | शृणुयाताम् | शृणुयुः | (प्र०) | कुर्यात् | कुर्याताम् | कुर्युः |
| शृणुयाः | शृणुयातम् | शृणुयात | (म०) | कुर्याः | कुर्यातम् | कुर्यात |
| शृणुयाम् | शृणुयाव | शृणुयाम | (उ०) | कुर्याम् | कुर्याव | कुर्याम |

'श्वस्' धातु परस्मैपद

लट्—

| | | | |
|---|---|---|---|
| श्वसिति | श्वसितः | श्वसन्ति | (प्र०) |
| श्वसिषि | श्वसिथः | श्वसिथ | (म०) |
| श्वसिमि | श्वसिवः | श्वसिमः | (उ०) |

लङ्—

| | | | |
|---|---|---|---|
| अश्वसत् / अश्वसीत् | अश्वसिताम् | अश्वसन् | (प्र०) |
| अश्वसः / अश्वसीः | अश्वसितम् | अश्वसित | (म०) |
| अश्वसम् | अश्वसिव | अश्वसिम | (उ०) |

लोट्—

| | | | |
|---|---|---|---|
| श्वसितु-तात् | श्वसिताम् | श्वसन्तु | (प्र०) |
| श्वसिहि-तात् | श्वसितम् | श्वसित | (म०) |
| श्वसानि | श्वसाव | श्वसाम | (उ०) |

लिङ्—

| | | | |
|---|---|---|---|
| श्वस्यात् | श्वस्याताम् | श्वस्युः | (प्र०) |
| श्वस्याः | श्वस्यातम् | श्वस्यात | (म०) |
| श्वस्याम् | श्वस्याव | श्वस्याम | (उ०) |

'ज्ञा' धातु परस्मैपद

लट्—

| | | | |
|---|---|---|---|
| जानाति | जानीतः | जानन्ति | (प्र०) |
| जानासि | जानीथः | जानीथ | (म०) |
| जानामि | जानीवः | जानीमः | (उ०) |

लङ्—

| | | | |
|---|---|---|---|
| अजानात् | अजानीताम् | अजानन् | (प्र०) |
| अजानाः | अजानीतम् | अजानीत | (म०) |
| अजानाम् | अजानीव | अजानीम | (उ०) |

इसी प्रकार स्वप् ( स्वपिति ) रुद् ( रोदिमि, रोदिव , रोदिम )।

( कर्म और भाव में )

[ रक्ष्-रक्ष्यते, भूष्-भूष्यते, विद्-विद्यते, नी-नीयते, जि-जीयते, भू-भूय॰ कृ-क्रियते, हृ-ह्रियते, मृ-म्रियते, भृ-भ्रियते, स्था-स्थीयते, दा-दीयते, पा पीयते, दृश-दृश्यते, गम्-गम्यते, बुध्-बुध्यते, क्षिप्-क्षिप्यते, त्यज्-त्यज्य॰ रम्-रम्यते, मन्-मन्यते, चुर्-चोर्यते, तड्-ताड्यते, तुल्-तोल्यते ]

धातु + 'य' + आत्मनेपद-प्रत्यय

—:०:—